

प्रकाशक साहित्यागार
एस एम.एस. हाईवे
जयपुर–302 003
संस्करण : 1988
मूल्य : पैंतालीस रुपये मात्र
मुद्रक : मनोज प्रिन्टर्स, जयपुर

MANORAMA By MUNSHI PREMCHAN

# प्रेमचंद : जीवन गाथा

भारत के अमर कथाकार प्रेमचंद का जन्म ३१ जुलाई सन् १८८० में बनारस के पास लमही गाव में हुआ था। उनके पिता मुंशी अजायब लाल निम्न-मध्यवर्ग के कुलीन कायस्थ थे, मुंशीगीरी की परम्पराओं में पगे हुए। घर पर थोडी-बहुत खेती और जमींदारी भी थी, पर अपनी कायस्थ-गीरी की आन रखने के लिए मुंशी अजायब लाल डाकखाने में मुंशी थे। प्रेमचद का नाम उन्होंने नयी आशा में धनपतराय रखा था, प्यार का नाम था 'नवाब'।

कुलागत परम्परा के अनुसार प्रेमचद की शिक्षा उर्दू-फारसी से शुरू हुई। अध्ययन की ओर उनकी आसक्ति बचपन से ही थी और कथा-साहित्य के लिए उनका प्रेम व्यसन बन गया था। जब उनके बाप का तबादला गोरखपुर हुआ और वे शहरी मिडिल स्कूल में दाखिल हुए, तो उन्होंने एक तम्बाकू-फरोश के लडके से दोस्ती इसलिए की कि 'तिलिस्मे-होशरूबा' पढ़ने को मिले। तेरहवें वर्ष में पहुँचते-पहुँचते रतननाथ 'सरशार', 'शरर' और रेनाल्ड के उपन्यास वे समाप्त कर चुके थे। उपन्यास पढ़ने का चाव यहाँ तक बढ़ा कि रेती चौक के एक दूकानदार के यहां इस शर्त पर दलाली स्वीकार की कि ये जाकर उसकी कोर्स की किताबे लड़कों को बेच आयेंगे और एवज में वह इन्हें नये-नये उपन्यास उधार पढने को दिया करेगा।

पन्द्रहवे वर्ष मे पदार्पण करते-करते उनके जीवन में नया अध्याय शुरू हो जाता है, यद्यपि अध्ययन की दृष्टि से वे अभी नवीं कक्षा में ही थे, तथापि एक ही साल के भीतर विवाह और पिता की मृत्यु, ये दो घटनाएँ ऐसी घटी कि उनकी उमगती हुई आकाक्षाओ और उनके ऊँचे सकल्पो को एकदम धराशायी कर दिया। ऊँची शिक्षा प्राप्त करने की ललक उनके हृदय में घर कर गयी थी। कर्म-शक्ति में अटूट विश्वास रखने वाले प्रेमचन्द निराश तो हुए पर हताश न हुए। गोरखपुर से वे बनारस चले गये और पाँच रुपए की ट्यूशन करके जैसे-तैसे क्वीस कॉलिज से द्वितीय

श्रेणी में पास किया साथ-साथ गहरे में [illegible] रहा, रात-रात गम्भीर अध्ययन और परिवार का पोषण भी। मैट्रिक्यूलेशन के बाद बहुत दौड़-धूप के बाद इण्टरमीडिएट में जो दाखिला भी हुए तो जमकर भी गणित के कारण लगातार दो बार फेल हुए और एकदम हताश-से हो गये।

इस निराशा में डूबते-उतराते उन्हें एक दिन सन् १८९९ में एक दयालु हेड-मास्टर मिले जिन्होंने उन्हें १८ रुपए मासिक वेतन पर सहायक अध्यापक रख लिया। सन् १९०२ में इलाहाबाद ट्रेनिंग कॉलिज में भरती हुए और वहाँ से उन्होंने सन् १९०४ में अपनी लगन और प्रतिभा के बल पर प्रथम श्रेणी में जे० टी० सी० की परीक्षा पास की। प्रिन्सिपल ने प्रसन्न होकर वहीं माडल स्कूल में उन्हें हेडमास्टरी दी। इस अवधि में उनकी साहित्यिक प्रतिभा का प्रस्फुटन भी प्रारम्भ हो गया था। सन् १९०२ में 'प्रेमा' और सन् १९०४ में 'हम खुरमा हम सवाब' नामक उपन्यास उनकी कलम से उर्दू में आये। इन प्रारम्भिक रचनाओं में कृत्रिम शैली और अद्भुत घटना-जाल मिलते हैं। ट्रेनिंग कॉलेज की अवधि में उनका अध्ययन भी बहुत बहुमुखीन था और विवेचन बहुत जागरूक होने लगा था। दर्शन, उपन्यास, राजनीति और समाजशास्त्र में उनकी अभिरुचि विशेष थी, एक ओर शैली के क्षेत्र में सरशार के पीछे वे फिदा हो गये थे, तो दूसरी ओर आचार-शास्त्र के गहन अध्ययन से उनका दृष्टिकोण भी बदलने लगा था। मनुष्य की सुजनता और सद्भावना में उनका विश्वास दृढ़ हो चला। जब सन् १९०५ में वे तबदील होकर कानपुर आये तो उर्दू की प्रसिद्ध पत्रिका 'जमाना' के संपादक मुंशी दयानारायण निगम के निकट संपर्क में रहने का उन्हें सुअवसर मिला। तीन वर्ष तक वे कानपुर रहे और ये तीन वर्ष उनकी जिन्दगी के सबसे स्पृहणीय वर्ष थे, साहित्य-साधना की पहली तैयारी उन्होंने यहीं की और साथ ही जीवन का रस भी सबसे अधिक उन्हें यहीं मिला। उनके सरल विनोदी स्वभाव को पूर्ण परितृप्ति मिली। मुंशी दयानारायण निगम उनसे वय में छोटे होते हुए भी उनके सच्चे हितैषी और पथदर्शक बने।

तीन वर्ष बाद सन् १९०८ में जब उनकी पदोन्नति मदरसों के सब-डिप्टी इन्स्पेक्टर के पद पर हुई और साथ ही उनका तबादला हमीरपुर के लिए हुआ, तब उन्हें उल्लास से भरे जीवन से विलगाव तो जरूर मिला, पर साथ ही भारतीय देहात की आत्मा को पहचानने और उसके कण्ठ में

रु था हुइ वाणी को सुनने का सुलाभ भी प्राप्त हुआ बुन्देलखण्डी देहातों के दौरे में उन्हें देश की सोई मानवता की नई अगडाई मिली छ साल तक लगातार महोबा के अञ्चल प्रदेश में रहकर उन्होंने स्वाभिमान को जगाने और साहस का उभाडने का कार्य भी किया। 'रानी सारन्धा', 'राजा हरदौल', 'विक्रमादित्य का तेगा' सरीखी कहानियाँ यहीं लिखी गयी। इसी अवधि में 'सोजेवतन' नाम से देश प्रेम से भरी पाँच कहानियों का उनका संग्रह भी प्रकाशित हुआ। इस संग्रह के कारण अंग्रेजी सरकार के वे कोपभाजन बने। साम्राज्यवाद वाणी का मूक विद्रोह सह न सका, बड़ी मुश्किल से अपने डिप्टी इन्स्पेक्टर की बदौलत उनकी नौकरी पर आँच न आने पायी, केवल 'सोजेवतन' की ५०० प्रतियों के अग्नि समर्पण और भविष्य के लिए चेतावनी तक दण्ड सीमित रह गया। अपनी इस परवशता की ग्लानि उन्हें अत्यधिक हुई, पर उन्होंने इस दुःख को दबाकर रखा। इसी के साथ उन्हें अपने दुलार का नाम 'नवाबराय' भी छोडना पडा और लिखने के लिए उन्हें दूसरा छद्मनाम 'प्रेमचंद' अपनाना पडा। यह दूसरा नाम अपनाना ही उनके जीवन में तीसरे अध्याय का सूत्रपात है। 'नवाब-राय' नाम के साथ भावुक स्वप्न-शीलता भी विदा हो गयी और प्रेमचन्द आदर्शवादी होते हुए भी यथार्थ मे हार्दिक तादात्म्य पाने लगे, मानो गोधूलि की ललछही धुंध के बीच में से नये 'प्रेमचन्द' का उदय हुआ। हाँ, हमीरपुर जिले का लंबा प्रवास साहित्य के लिए उर्वर तो सिद्ध हुआ, पर उनके शरीर के लिए उतना ही ऊसर और संतापकारी निकला। यहीं से उनके पेट की खराबी शुरू हुई, जो अन्त में उनके प्राण लेकर ही रही।

अस्तु, 'लागही अति पहार कर पानी' वाली बुन्देलखण्डी जलवायु से पिण्ड छुडाने के लिए उन्होंने तबादले के लिए प्रार्थना की, और नौकरशाही अवकृपा ने उन्हें हिमालय की तलहटी बस्ती में ला पटका। सन् १९१४ में वे बस्ती आये और उन्हें स्व० मन्नन द्विवेदी 'गजपुरी' का सरस परिपार्श्व मिला, जिसके कारण हिन्दी की ओर उनका रुझान हुआ और इसी समय उनका 'सेवासदन' उपन्यास पूरा हुआ। 'सेवासदन' के पहले 'सप्तसरोज' नाम से हिन्दी में उनकी कहानियों का संग्रह छप चुका था और पाठकों में अत्यन्त समादृत भी हो चुका था। बस्ती आकर उनको पेचिश और पेचीदा दोनों हो गयी, फलत छः महीने की छुट्टी लेकर लखनऊ मे मेडिकल कॉलेज में उन्होंने दवा करायी। साथ ही दौरे की दौड धूप से मुक्ति पाने के लिए शिक्षण-कार्य के लिए अपनी नियुक्ति करायी सन १९१५ में गवनमेंट

स्कूल बस्ती में शिक्षक होकर व आ गये और तीन वर्ष तक इस स्थान में इस पद पर रहे बीच में व गोरखपुर गवर्नमेंट नार्मल स्कूल में हेडमास्टर होकर चले गये थे शिक्षक हो जाने पर उन्हें साहित्य साधना के लिए यथेष्ठ समय मिलने लगा और उनकी बहुत-सी उत्कृष्ट गल्प रचनाएं इसी काल में रची गयी।

नौकरी से छूटकर खुले अखाड़े में खुल-खेलने के लिए उनके मन में बहुत तीव्र उत्कण्ठा बढ चली थी।

इस बीच देश मे नया ज्वार आया और प्रेमचंद से जीवन-साधक जो उसके बहाव में आने की पहले से ही प्रतीक्षा में बैठे थे, जनजागृति के इस नये युग में समस्त कुल-बंधनो को तोड़कर विलग हो गये। उन्होंने सरकारी नौकरी से अन्ततोगत्वा सन् १९२१ में इस्तीफा दे ही दिया। पराधीनता की बेडी बरदाश्त के बाहर हो गयी और वे एकान्ततः अपनी साधना के क्षेत्र मे उतर पडे। १९२३ में कुछ साझीदारों के साथ सरस्वती प्रेस की बनारस में स्थापना की और अपने अनुज महताबराय को उसकी व्यवस्था मे लगाया।

प्रेस के काम में उन्हे बहुत खटना पडा। प्रकाशकों के शोषण से निस्तार पाने के लिए उन्होने वह दुस्साहसपूर्ण कदम उठाया जो उनकी शक्ति के बाहर था। 'काया-कल्प' से उन्होने निजी प्रकाशन आरंभ किया। पर इस कार्य में उन्हे बहुत टोटा उठाना पडा, इसी कारण सन् १९२८ में उन्होंने नवलकिशोर प्रेस के अधिष्ठाता बिशुननारायण भार्गव के आग्रह पर 'माधुरी' का संपादन स्वीकार कर लिया, जिससे गृहस्थी का निर्वाह हो सके। 'माधुरी' के संपादन काल में ही अपनी मान्यताओं और अपने स्वप्नों को साकार बनाने के लिए १९३० में 'हंस' का सूत्रपात्र किया, जिसका उद्देश्य नये लेखकों को प्रोत्साहन और सत्परामर्श देकर आगे बढ़ाना और इसके द्वारा साहित्यिक आन्दोलन को सशक्त बनाना था। 'हंस' के साथ जुटकर उनका त्याग नशे में परिवर्तित हो गया। उसी के साथ-साथ उन्होंने 'जागरण' साप्ताहिक भी शुरू किया। इस अवधि में आते-आते उनकी कर्म-शक्ति बिलकुल चमक उठी थी। वे अब अपने को विशुद्ध साहित्य मजूर समझते थे और वैसा ही बरतते भी थे। सन् १९३१ में 'समर-यात्रा' कहानी के कारण 'हंस' को जमानत देनी पड़ी।

सन १९३१ से १९३४ तक अविच्छिन्न रूप से वे बोझ सहकर घाटे में हंस' और जागरण' चलाते रहे इस बीच उन्होंने रंगभूमि' १९२६

गबन और कर्मभूमि तीन उपन्यास और कहानी कला की दृष्टि से कफन तथ्य ईदगाह 'अलग्योझा' सरीखी सूक्ष्म शिल्पभरी उत्कृष्ट कहानियाँ लिखी। उनकी कला अध्ययन और संघर्ष में निखार और परिष्कार पाकर सम्पूर्णता पा गयी। साथ ही उनके द्रष्टा मानस ने बहुत से अयथार्थ आवरणों को चीर फेंका। इस अवधि के अन्त तक पहुँचते-पहुँचते उनके बहुत से दुर्बल विश्वास ढीले हो गये और वे स्पष्ट आलोक देने में सफल हो गये। इस बीच प्रेमचंद कर्ज के बोझ से बहुत दब गये थे और इसीसे सन् १९३४ में उन्हें जब बम्बई के अजन्ता मूवीटोन से ८०००) साल पर आमन्त्रण मिला तो वे इन्कार न कर सके।

करीब साल-भर वे फिल्म-संसार की कड़वी दुनिया में रहे। यहाँ आकर लेखक की स्वतंत्र चेतना को जो कुत्सित रुचि का बन्धन मिलता है, उसका उन्हें असीम परिताप हुआ। उनकी 'मिल-मजदूर' कहानी का भीषण विद्रूप रूपान्तर 'मजदूर' नामक फिल्म में हुआ। फिर 'डामुल का कैदी' तथा दो-एक कहानियाँ और उन्होंने लिखी, पर उन्होंने यह अनुभव कर लिया कि फिल्म-संसार के विधाता गरम मसालेदार मनोरंजन के नाम पर कुरुचि, अयथार्थ और चमत्कार को ही अभीष्ट मानते हैं। अतः खिन्न और अनुतप्त होकर साल भर में ही उस काम को छोड़-छाड़कर वे बनारस लौट आये।

इस बीच अपने जीवन की सबसे बड़ी कृति 'गोदान' लिखी जिसको उन्होंने अपनी समस्त साधना, आस्था और निष्ठा का सत्व देकर भारतीय खेतिहर के जीवन का महाकाव्य बना डाला है। सन् १९३६ में 'गोदान' छपा और इसके छपते-छपते जीवन का सूरमा चूर-चूर हो गया। अन्त में उन्हें खाट पकड़नी पड़ी। रोग शय्या पर भी उनको लिखने की पीड़ सताती रही और उनका अधूरा उपन्यास 'मंगलसूत्र' लिखा जाता रहा। बीमारी में तिल-तिल घुलते हुए भी कर्मपथ पर अडिग बने रहे, इस कर्मवाद के लिए उन्होंने अंतिम समय तक भगवान का सहारा लेना मंजूर न किया और ८ अक्टूबर १९३६ को मानवता में अटूट विश्वास और 'हंस' तथा उसकी परम्परा की चिन्ता लेकर वे असमय विदा हो गये। जब वे तमाम चढ़ाइयों और अंधियारियों के बाद ऐसे सुविस्तृत पठार पर पहुँचे, जहाँ से भारतीय जीवन की मार्मिक परख अधिक असंलग्न होकर कर सकते थे और अपनी पूर्णता प्राप्त कला को नये जीवन दर्शन के लिए और नियोजित कर सकते थे तब वे बिछुड़ गये यह हिन्दी का दुरन्त दुर्भाग्य था कि एक स्वस्थ

परम्परा को जन्म देकर उसे पनपता वे न देख सके साथ ही उस परम्परा म भारतीय गरिमा पूरी तरह न भर सके।

## व्यक्तित्व एवं कृतित्व

प्रेमचद का व्यक्तित्व उनकी देहाती भारतीय अन्त प्रकृति की झाकी था, सीधा-साधा बेतरतीब मूँछोवाला, साज-सवार से दूर, अनाकर्षक, तडक-भडक से शून्य, सरल और विनम्र, ग्रंथियो, विकृतियों और कुण्ठाओ की रेख से मुक्त, उन्मुक्त विनोदी और अलमस्त, जो भीतर सो बाहर, नागर विदग्धताओं और चातुरियों से अछूता पर सामान्य बोध से दीप्त, संकल्प की दृढता से अकित पर मानसिक दबाव से शून्य एव सजग कर्मवादी—यही सक्षेप मे उसका अकन है।

वेश-भूषा, खान-पान, बोली-बानी, रहन-सहन, बातचीत और आव-भगत मे वे भारतीयता के प्रतिमान थे। उन्हे अपने इस देहातीपन के गौरव का आत्मज्ञान था। यद्यपि ईश्वर और परलोक मे विश्वास करने मे वे अपने को असमर्थ पाते थे, पर इस लोक की मगल-भूमि के सदैव आकांक्षी थे। लोक मंगल के लिए उनकी इस निश्चल प्रीति ने ही उनको हँसते-हँसते दुःख सहने तथा कड़वी से कडवी आलोचना हँसकर टाल देने की अपूर्व क्षमता प्रदान की थी और यही कारण है कि उनके साहित्य मे करुण से करुण चित्र होते हुए भी अवसाद की गध तक नही है। उनका मानवता मे विश्वास सदैव अटूट और सजग है। उनकी महानता और निश्छल सत्यनिष्ठ सच्ची मानवता मे है, उन्होंने मानव-श्रम का गौरव पहचाना और उसे अपनाया, वह उस युग के साहित्यकार के लिए बहुत बड़ी चीज थी।

प्रेमचंद के कृतित्व का पर्यालोचन करे, इसके पूर्व उनके युग और उनके दाय का परिचय कराना आवश्यक होगा, क्योंकि आखिर इन्ही के आलोक में ईमानदारी के साथ किसी साहित्यकार के कृतित्व को देखा जा सकता है। प्रेमचद उर्दू से हिन्दी मे जब आये तो हिन्दी भाषा और साहित्य के ऊपर बगला छा रही थी, हिन्दी को विस्तृत चिन्तन-भूमि तो मिल गयी थी, पर उसका स्वत्व खो रहा था। उन्होंने आते ही हिन्दी की सहज गम्भीरता और विशालता को उद्दाम भाव-वकुलता और व्यक्ति-विलक्षणता से उबारने के लिये दृढ संकल्प किया। जहाँ तक रीति काल की मासल शृंगारिकता के प्रति विद्रोह करने की बात थी वहा तक प्रेमचद अपने युग

[illegible]
और ग्राम्य के नाम पर, उस दीवाल को ढहाने में ही उन्होंने हिन्दी का कल्याण समझा। भाषा रंगीन होने के साथ-साथ दुरूह, कृत्रिम और पराई होने लगी थी चिंतन भी कोमल होने के नाम पर जन-आकांक्षाओं से विलग हो चला था। हिन्दी की ओजस्विनी वाणी को आगे बढ़ाना उन्होंने अपना प्रथम कर्तव्य समझा, इसलिए उन्होंने नयी बौद्धिक जन-परम्परा को जन्म दिया। प्रेमचन्द से हिन्दी साहित्य को निश्चित ही नया मोड़ मिला है। यदि देवकीनंदन खत्री और किशोरीलाल गोस्वामी ने अपने तिलस्मी और रोमांचकारी उपन्यासों द्वारा हिन्दी के पाठक बुलाये, तो प्रेमचंद ने हिन्दी के कथा-साहित्य को एकदम उत्कर्ष बिन्दु पर पहुँचा दिया। प्रेमचंद ने यह सिद्ध कर दिया कि वर्तमान युग में कथा के माध्यम की सबसे अधिक उपयोगिता है।

अब जब हम प्रेमचन्द के दाय की बात लेते है, तो यह स्वीकार करना पड़ता है कि भारतीय वातावरण की सच्ची परख उनके पास होते हुए भी देश की चिंतन परम्परा का गहन अध्ययन न था। कारण स्पष्ट है, वे जीवन की पाठशाला से साहित्य में आये, पारिवारिक प्रभाव भी उनका अधिकतर ह्रासोन्मुख सामन्तयुग का था। उनका अपनापन जितना अधिक नवाबी नफासत से था, उतना मननशील भारतीय पद्धति से नही था, यद्यपि उनका हृदय विशाल था और त्याग, प्रेम, सदाचार सेवा, परोपकार और दया जैसे धर्म के मूलभूत सिद्धान्तों पर ही उनका समस्त-जीवन दर्शन आधारित था। जहाँ धरती की मौलिक संस्कृति का प्रश्न है, प्रेमचंद ने उस दाय मे अवश्य अभिवृद्धि की है। हाँ, स्थूल रूप से इतना निर्विवाद है कि भारत के मध्ययुग को जितना उन्होंने समझा था, उतना आदि युग को नही, आदि युग के दाय से वंचित रह गये। परन्तु वंचित होकर भी उन्होंने उस अतीत के बारे मे अपनी ओर से कोई पूर्व द्वेष नही दिखलाया और न उसको विद्रूप करने का उन्होंने यत्न किया जैसा कि बहुतेरे अतीत जीवियों ने किया और अभी कुछ लोग करते ही जा रहे है। उस अतीत के बारे में वे केवल चुप रह गये। रवीन्द्रनाथ ठाकुर की सरस मधुरता वे इसीलिए आप्लावित न कर सके। उनका स्वर चक्की का स्वर तो जरूर बना, पर चिड़ियों का कलरव न बन सका। वे इतने अधिक पौरुषवादी हो गये कि जीवन की कोमलताओं के साथ सुपरिचित न्याय न कर सके।

# कहानीकार प्रेमचंद

उपन्यास के क्षेत्र में अभी तक उनका स्थान मूर्धन्य बना हुआ है; कहानी के क्षेत्र में भले ही उनके साथ दूसरों के नाम भी गिनाये जा सकते हैं। उनकी कहानी कला का उत्कर्ष जब सचमुच पूर्णता को प्राप्त हुआ और वे सूक्ष्म अन्तर्मन में पैठकर मानव मन को छूने लगे, यकायक वे चल बसे। इसलिये जितना वे दे सकते थे उतना कहानी साहित्य को दे नहीं सके। उनकी कहानियाँ कुल लगभग ३०० हैं और उनमें से प्रारंभिक युग की कहानियों में सीख या पाठ पर अधिक जोर होने के कारण कला पक्ष शिथिल हो गया है, पर बाद की कहानियों में उपदेशात्मकता बहुत सूक्ष्मतर होती गयी है और अन्तिम कहानियों में बिलकुल लुप्त-सा हो गयी है। उनकी कहानियों के कुछ संग्रहों के अलावा उनकी सभी कहानियाँ 'मानसरोवर' (आठ भाग) में एक साथ संकलित हो गयी हैं। उनकी उत्कृष्ट कहानियों में से कुछ के नाम ये हैं, 'ईदगाह', 'कफन', 'अलग्योझा', 'शतरंज के खिलाडी', 'आत्माराम', 'मुक्ति का मार्ग', 'बेटी का धन', 'बड़े घर की बेटी,' 'डिग्री के रुपये', पंचपरमेश्वर', शंखनाद', 'दुर्गा का मन्दिर', 'रानी सारन्धा', राजा हरदौल', 'मन्दिर और मसजिद' 'नमक का दरोगा', 'मंत्र', 'कामनातरु', 'सुजान भगत' और 'ईश्वरीय न्याय'। हास्यरस की कहानियों में सत्याग्रह', 'विनोद', 'मोटेराम की डायरी' और 'बूढ़ी काकी' शुद्ध और परिष्कृत हास्य के सुन्दर नमूने हैं। उनकी कहानियों का वातावरण बुंदेलखण्डी वीरतापूर्ण कहानियों और मुस्लिम ऐतिहासिक कहानियों को छोड़कर वर्तमान देहात और नगर का निम्न मध्यवर्ग है। ऐतिहासिक कहानियों में वातावरण बहुत अयथार्थ हो गया है क्योंकि उनमें वे चरित्र पर ही अधिक झुक गये हैं। परन्तु प्राय उनकी कहानियों में वातावरण का बहुत ही सजीव और यथार्थ अंकन मिलता है। जितना आत्मविभोर होकर प्रेमचंद ने देहात के पार्श्वचित्र लिये हैं, उतना शायद दूसरा कोई कभी भी न ले सका होगा। शहर के प्रति उनकी दृष्टि कुछ एकांगी अवश्य थी, तो भी निम्न-मध्यवर्ग की बाहर से सफेदी की हुई दरिद्रता की सफलतम झाँकी भी वही दे सकते हैं। कोई भी मानवीय-मानस-व्यापार उनसे अछूता नहीं बचा है, जीवन के सभी पक्षों को उन्होंने अत्यन्त मार्मिक अभिव्यक्ति दी है। मानव हृदय के वे बहुत बड़े पारखी हैं। यही नहीं, बल्कि उनके चरित्र-चित्रण में स्वाभाविकता होते हुए भी जो बहुत बडा उन्नायक तत्व मिलता है उससे उनका द्रष्टा रूप भी सामने आ जाता है मानव हृदय में सू क् के

अतर्द्वन्द्व को बहुत सफलता के साथ उन्होने चित्रित किया है और उनका कहानियो का अन्त प्राय आत्मविश्वास आत्मसतोष और मानवता की विजय मे होता है उनकी कहानी इसलिए अन्याय शोषण स्वार्थ ढोंग, आलस्य और अज्ञान के विरुद्ध अभियान का सफल वाहन बनकर आती है।

## प्रेमचंद की अन्य कृतियाँ

कहानीकार के अलावा प्रेमचंद आलोचक, नाटककार, निबन्धकार, सपादक और अनुवादक भी थे। आलोचनाएँ 'हंस' के विभिन्न अको में तथा कुछ भाषणो मे विखरी मिलती हैं, उनका एक संग्रह भी 'कुछ विचार' के नाम से प्रकाशित हो चुका है। आलोचना के द्वारा उन्होंने बिना लाग-लपेट के अपनी मान्यताओ को सामने रखा है, उसमें शक्ति और सच्चाई इतनी है कि सुगठन का अभाव बिलकुल खटकता नही। आलोचक वे अपने समर्थन मे अधिक थे। तटस्थ होकर निरपेक्ष भाव से आलोचना उन्होंने कम की है। उनके दो नाटक 'संग्राम' और 'कर्बला' है; और एक छोटा नाटक 'प्रेम की वेदी' है। ये उपन्यास की तरह फैले हुए है। इसके अतिरिक्त अनेकानेक पुस्तकों का अनुवाद और संपादन करके उन्होंने साहित्य का भंडार भरा ह। इनमें से मुख्य है—

**जीवनियां**—महात्मा शेखसादी, दुर्गादास, कलम, तलवार और त्याग।

**अनुवाद**—सृष्टि का आरम्भ (बर्नार्ड शा), टालस्टाय की कहानियाँ, सुखदास (जार्ज इलियट का साइलस मार्नर), अहकार (अनातोले फ्रांसकृत थाया), चादी की डिबिया, न्याय, हड़ताल (तीनों गाल्सवर्दी के नाटको के अनुवाद) और अजाद-कथा (रतननाथ सरशार)।

इसके अतिरिक्त शिशु-साहित्य भी उन्होने दिया। इन विभिन्न कृतियो मे उनकी असल कला के दर्शन नही मिलते, परन्तु उनके विचारों को समझने मे इनसे बहुत बड़ी सहायता मिलती है, विशेषत: अनूदित पुस्तको से उनको प्रभावित करने वाले मुख्य तत्वो के विश्लेषण मे बडी मदद मिलती है

सत्य का दर्शन उसने कराया है उस कला के पास रूपवाद म भटकन क लिए समय नही है वह तो केवल नयी मान्यताओ के लिए आधार-भूमि तैयार करन में अपने को समर्पित कर देती है जिन वर्गों के बीच घुलने मिलने का उन्हे अवकाश मिला और जिनके जीवन के सुख-दुःख से द्रवित होने का उन्हे अवसर मिला, उनकी मौलिक समस्याओ के समाधान पाने की अनवरत साधना ही उनके उपन्यासों का इतिहास है। उन्होंने इस समाधान के लिए यथासम्भव समस्त सुलभ चिन्तन-पद्धतियों की छानबीन की, आत्मसुधारवादी गांधी-विचारधारा से लेकर समष्टि विचारवादी मार्क्सीय विचारधारा तक उन्होने आलोड़न-विलोडन किया और मानवता के उत्थान तथा कल्याण के सोपान उन्होंने कल्पित किये, पर किसी एक विशेष वाद से वे कहीं स्वय अभिभूत नहीं है। उनकी अडिग आस्था यदि किसी एक चीज में है, तो वह मनुष्य की सृजनता और सतत् विकासशीलता में है। इसी आस्था को उन्होने भिन्न-भिन्न परिस्थितियों में और विभिन्न ढगों से फैलाया है। चाहे मनुष्य खेतिहर किसान हो, चाहे मिल-मजदूर हो, चाहे क्लर्क हो या उससे भी ऊँचे उठकर चाहे वह मध्यवर्ग के विभिन्न स्तरो मे चढता-उतरता निरुपाय शिक्षित वर्ग का हो, उन्होंने सब में इस आस्था को जगाने की कोशिश की है। कुछ जग पाते है और कुछ जगते ही नयी रोशनी बर्दाश्त न कर सकने के कारण ज्योति खो भी देते हैं, पर प्रेमचद का उद्देश्य है रूढि-जर्जर और शोषण-पीड़ित समाज में नया विश्वास और नया बल भरते रहना, भले ही कोई पात्र उनका भार वहन करने में ही टूट जाय, इसकी उन्हे रत्ती भर परवाह नही है। जिस वर्ग को (अर्थात् अभिजात वर्ग को) प्रेमचद ने दूर से देखा है, उसके बारे में उनकी धारणाएँ बहुत ही स्पष्ट और पूर्वाग्रह से रजित हैं, पर निम्न से मध्यवर्ग तक उनकी दृष्टि बहुत ही स्पष्ट और विस्तृत है। उनके उपन्यासों में उनकी बौद्धिकता का क्रमशः उत्तरोत्तर विकास होता गया है और उनकी भावुक आदर्शवादिता की ढिलाई कसी जाती रही है। सुधारवादी प्रेमचद धीरे-धीरे अधिक सशक्त विद्रोही होते गये है, यद्यपि उनके विद्रोह की चरम सीमा होरी या देवकुमार ('मंगल सूत्र' के नायक) भी आत्मसाधना का पथ नहीं छोड़ते। कारण यह है कि प्रेमचंद का हृदय विशुद्ध भारतीय था, वे भारतीय आदर्शों से विच्छिन्न होकर पल भर भी नही रह सकते थे, उन्होंने भारतीय समाज की गलत परम्पराओ पर आघात किया है, इस-लिए नहीं कि विध्वस पर नया समाज खडा हो बल्कि इसलिए कि समाज में स्वत चेतना जगे वह अपने के आवेश में उठ खडा हो और

आदर्श को में जीवन बिता दें शोषण का अन्त उनके लिए साधन है साध्य नहीं क्योंकि इस शोषण-व्यवस्था में साहित्य और संस्कृति फल-फूल नहीं सकती। (मंगलसूत्र)

यह तो हुई उपन्यास के मूल अन्तस्तत्त्व की बात, अब जब हम उसके बाह्य शिल्प-विधान की दृष्टि से उनके उपन्यासों को देखते हैं, तो इतना स्पष्ट लगता है कि प्रेमचंद को शरतचन्द्र की भाव विदग्धता, रवीन्द्र की आध्यात्मिक काव्य-शीलता और जैनेन्द्र की अंतर्भग्नता और रूसी उपन्यासकारों का विशद एवं सूक्ष्मतम वस्तुविन्यास नहीं मिला है, परन्तु सामान्य जन के मनोविज्ञान का सहज ज्ञान, जनसाधारण की क्षमताओं-अक्षमताओं की अद्भुत परख, पराकाष्ठा (क्लाईमेक्स) की प्रभावशीलता की अनुभूति और पात्रों की एकान्विति में कुशलता जितनी उन्हें एक साथ मिली है, उतनी शायद किसी अन्य को नहीं।

'कायाकल्प' प्रेमचंद का बहुत बड़ा सफल प्रयोग है। 'प्रेमाश्रम' और 'रंगभूमि' के बीच प्रेमचंद बहुत ही टेढ़ी-मेढ़ी गलियों में भटके हैं। 'काया-कल्प' में भारतीय हिन्दू-परिवार की मुख्य समस्या विवाह के विभिन्न रूपों की वास्तविक मीमांसा की गई है। साथ ही साम्प्रदायिक समस्या, किसान आन्दोलन, ग्राम सेवा आदि सामयिक प्रश्नों को भी लिया गया है। जहाँ तक कथाशिल्प विधान का प्रश्न है, यह उपन्यास बहुत ही पूर्ण है। फिर भी यदि केवल चक्रधर की कहानी इस उपन्यास में चलती और बीच में देवप्रिया का झंझट न आता, तो उपन्यास और भी सुन्दर बन पड़ता। 'मनोरमा' प्रस्तुत उपन्यास का संक्षिप्त संस्करण है।



# मनोरमा

## १

मुँशी वज्रधर सिह का मकान बनारस में है। आप है तो राजपूत, पर अपने को 'मुँशी' लिखते और कहते है। 'ठाकुर' के साथ आपको गंवारपन का बोध होता है। बहुत छोटे पद से तरक्की करते-करते आपने अन्त में तहसीलदारी का उच्च पद प्राप्त कर लिया था। यद्यपि आप उस महान पद पर तीन मास से अधिक न रहे और उतने दिन भी केवल एवज पर रहे; पर आप अपने को 'साबिक तहसीलदार' लिखते थे और मुहल्ले वाले भी उन्हें खुश करने को 'तहसीलदार साहब' ही कहते थे। यह नाम सुनकर आप खुशी से अकड़ जाते थे, पर पेंशन केवल २५) मिलती थी; इसलिए तहसीलदार साहब को बाजार-हाट खुद ही करना पड़ता था। घर में चार प्राणियों का खर्च था। एक लड़की थी, एक लड़का और स्त्री। लडके का नाम चक्रधर था। वह इतना जहीन था कि पिता के पेंशन के जमाने में घर से किसी प्रकार की सहायता न मिल सकती थी, केवल अपने बुद्धि बल से उसने एम० ए० की उपाधि प्राप्त कर ली थी। मुँशीजी ने पहले ही से सिफारिश पहुँचानी शुरू की थी। दरबारदारी की कला में वह निपुण थे। कोई नया हाकिम आये, उससे जरूर रब्त-जब्त कर लेते थे। हुक्काम ने चक्रधर का ख्याल करने के वादे भी किये थे; लेकिन जब परीक्षा का नतीजा निकला और मुँशीजी ने चक्रधर से कमिश्नर के यहा चलने को कहा, तो उन्होंने जाने से साफ इनकार किया।

मुँशीजी ने त्योरी चढ़ाकर पूछा—क्यो ? क्या घर बैठे तुम्हे नौकरी मिल जायगी ?

चक्र—मेरी नौकरी करने की इच्छा नहीं है आजाद रहना चाहता है।

उस दिन से पिता और पुत्र में आये दिन बमचख मचता रहता था। मुँशीजी बार-बार झुँझलाते और उसे काम चोर घमण्डी, मूर्ख कहकर अपना गुस्सा उतारते रहते थे।

चक्रधर पिता का अदब करते थे, उनको जवाब तो न देते, पर अपना जीवन सार्थक बनाने के लिए जो मार्ग तय कर लिया था, उससे वह न हटते थे। उन्हे यह हास्यास्पद मालूम होता था कि आदमी केवल पेट पालने के लिए आधी उम्र पढने में लगा दे। विद्या को जीविका का साधन बनाते उन्हें लज्जा आती थी। वह भूखों मर जाते, लेकिन नौकरी के लिए आवेदन-पत्र लेकर कहीं न जाते। विद्याभ्यास के दिनों में भी वह सेवा-कार्य में अग्रसर रहा करते थे और अब तो इसके सिवा उन्हे कुछ सूझता ही न था। दीनों की सेवा और सहायता में जो आनन्द और आत्मगौरव था, वह दफ्तर में बैठकर कलम घिसने में कहाँ?

मुँशी वज्रधर ने समझा था, जब यह भूत इसके सिर से उतर जायगा, शादी-ब्याह की फिक्र होगी तो आप-ही-आप नौकरी की तलाश में दौडेगा। लेकिन जब दो साल गुजर जाने पर भी भूत के उतरने का कोई लक्षण न दिखायी दिया, तो एक दिन उन्होंने चक्रधर को खूब फटकारा।

चक्रधर अब पिता की इच्छा से मुँह न मोड सके। उन्हें अपने कालेज में ही कोई जगह मिल सकती थी। लेकिन वह कोई ऐसा धन्धा चाहते थे, जिससे थोडी देर रोज काम करके अपने पिता की मदद कर सकें। संयोग से जगदीशपुर के दीवान ठाकुर हरिसेवक सिंह को अपनी लड़की को पढाने के लिए एक सुयोग्य और सच्चरित्र अध्यापक की जरूरत पडी। उन्होने कालेज के प्रधानाध्यापक को इस विषय में एक पत्र लिखा। उन्होने चक्रधर को उस काम पर लगा दिया। काम बड़ी जिम्मेदारी का था, किन्तु चक्रधर इतने सुशील, इतने गंभीर और इतने संयमी थे कि उन पर सबको पूरा विश्वास था।

मनोरमा की उम्र अभी १३ वर्ष से अधिक न थी, लेकिन चक्रधर को उसे पढ़ाते हुए बडी झेंप होती थी। एक दिन मनोरमा बाल्मीकीय रामायण पढ रही थी। उसके मन में सीता के वनवास पर एक शङ्का हुई। वह इसका समाधान करना चाहती थी। उसने पूछा—मैं आपसे एक बात पूछना चाहती हूँ, आज्ञा हो तो पूछूँ?

चक्रधर ने कातर भाव से कहा—क्या बात है?

मनोरमा  रामचद्र ने सीताजी को घर से निकाला तो वह चली क्यों गयी ? और जब रामचद्र ने सीता की परीक्षा ले ली थी और अन्त करण से उन्हे पवित्र समझते थे तो केवल झूठी निन्दा से बचने के लिए उन्हे घर से निकाल देना कहाँ का न्याय था ?

चक्रधर—यदि सीता जी पति की आज्ञा न मानती, वह तो भारतीय सती के आदर्श से गिर जाती और रामचद्र को राज-धर्म का आदर्श भी तो पालन करना था !

मनोरमा—यह ऐसा आदर्श है, जो सत्य की हत्या करके पाला गया है। यह आदर्श नही है, चरित्र की दुर्बलता है। मै आपसे पूछती हूँ, आप रामचंद्र की जगह होते, तो क्या आप भी सीता को घर से निकाल देते ?

चक्रधर—नही, मै तो शायद न निकालता।

मनोरमा—आप निन्दा की जरा भी परवा न करते।

चक्रधर—नही, मैं झूठी निन्दा की परवा न करता।

मनोरमा की आँखे खुशी से चमक उठी, प्रफुल्लित होकर बोली—यही बात मेरे मन में थी।

उस दिन से मनोरमा को चक्रधर से कुछ स्नेह हो गया। जब उनके आने का समय होता तो वह पहले ही से आकर बैठ जाती और उनका इन्तजार करती। अब उसे अपने मन के भाव प्रकट करते हुए सकोच न होता।

ठाकुर हरसेवकसिह की आदत थी कि पहले दो-चार महीनों तक नौकरों का वेतन ठीक समय पर देते; पर ज्यों-ज्यों नौकर पुराना होता जाता था, उन्हे उसके वेतन की याद भूलती जाती थी। चक्रधर को भी इधर चार महीनो से कुछ न मिला था। न वह आप-ही-आप देते थे, न चक्रधर सकोचवश माँगते थे। उधर घर में रोज तकरार होती थी। आखिर एक दिन चक्रधर ने विवश हो ठाकुर साहब को एक पुरजा लिखकर अपना वेतन माँगा। ठाकुर साहब ने पुरजा लौटा दिया—व्यर्थ की लिखा-पढी की उन्हें फुरसत न थी और—उनको जो कुछ कहना हो खुद आकर कहे। चक्रधर शरमाते हुए गये और बहुत-कुछ शिष्टाचार के बाद रुपये माँगे। ठाकुर साहब हँसकर बोले—वाह बाबूजी वाह ! आप भी अच्छे मौजी जीव हैं  चार महीने से वेतन नही मिला और आपने एक बार भी

सोचिए, मुझे एक मुश्त देने में कितनी असुविधा होगी। खैर जाइए, दस पाँच दिन में रुपये मिल जायेंगे

चक्रधर कुछ न कह सके। लौटे तो मुख पर घोर निराशा छाई हुई थी। मनोरमा ने उनका पुरजा अपने पिता के पास ले जाते हुए राह में पढ़ लिया था। उन्हें उदास देखकर पूछा–दादाजी ने आपको रुपये नही दिये ?

चक्रधर उसके सामने रुपये-पैसे का जिक्र न करना चाहते थे। मुँह लाल हो गया, बोले—मिल जायेंगे।

मनोरमा—आपको १२०) चाहिए न ?

चक्रधर—इस वक्त कोई जरूरत नहीं है।

मनोरमा—जरूरत न होती तो आप माँगते ही न। देखिए, मैं जाकर....

चक्रधर ने रोक कर कहा—नही-नही, कोई जरूरत नही।

मनोरमा ने न माना। तुरन्त घर में गयी और एक क्षण में पूरे रुपये लाकर मेज पर रख दिये।

वह तो पढ़ने बैठ गयी; लेकिन चक्रधर के सामने यह समस्या आ पडी कि रुपये लूँ, या न लूँ। उन्होंने निश्चय किया कि न लेना चाहिए। पाठ हो चुकने पर वह उठ खडे हुए और बिना रुपये लिए बाहर निकल आये। मनोरमा रुपये लिए हुए पीछे-पीछे बरामदे तक आयी। बार-बार कहती रही—इसे आप लेते जाइये, पर चक्रधर ने एक न सुनी और जल्दी से बाहर निकल गये।

# २

चक्रधर डरते हुए घर पहुचे तो क्या देखते है कि द्वार पर चारपाई पड़ी हुई है, उस पर कालीन बिछी हुई है और एक अधेड़ उम्र के महाशय उस पर बैठे हुए है। उनके सामने ही एक कुर्सी पर मुंशी वज्रधर बैठे फर्शी पी रहे थे और नाई खड़ा पंखा झल रहा था। चक्रधर के प्राण सूख गये। अनुमान से ताड गये वह कि महाशय वर की खोज में आये है। निश्चय करने के लिए घर में जाकर माता से पूछा तो अनुमान सच्चा निकला। बोले—दादा जी ने इनसे क्या कहा ?

निर्मला ने मुस्कराकर कहा—नानी क्यो मरी जाती है, क्या जन्म भर क्वाँरे ही रहोगे ! जाओ बाहर बैठो, तुम्हारी तो बड़ी देर से जोहाई हो रही है।

चक्रधर—यह है कौन ?

निर्मला—आगरे के कोई वकील है; मुंशी यशोदानन्दन !

चक्रधर—मैं तो घूमने जाता हूँ। जब यह यमदूत चला जाएगा, तो आऊँगा।

निर्मला—वाह रे शर्मीले ! तेरा-सा लडका तो देखा ही नहीं। आ, जरा सिर में तेल डाल दूँ, बाल न जाने कैसे बिखरे हुए हैं। साफ कपड़े पहनकर जरा देर के लिए बाहर जाकर बैठ।

इतने में मुंशीजी ने पुकारा—नन्हें, क्या कर रहे हो ? जरा यहाँ तो आओ।

चक्रधर के रहे-सहे होश भी उड़ गये। बोले—जाता तो हूँ, लेकिन कहे देता हूँ, मै यह जुआ गले में न डालूँगा। जीवन मे मनुष्य का यही काम नही है कि विवाह कर ले, बच्चो का बाप बन जाय और कोल्हू के बैल की तरह आँखों पर पट्टी बाँधकर गृहस्थी मे जुत जाए।

चक्रधर बाहर आये तो मुंशी यशोदानन्दन ने खड़े होकर उन्हें छाती से लगा लिया और कुर्सी पर बैठाते हुए बोले अब की सरस्वती में आपका लेख देखकर चित्त बहुत प्रसन्न हुआ। इस वैमनस्य को मिटाने के लिए आपने जो उपाय बताये हैं, वे बहुत ही विचारपूर्ण हैं।

इस स्नेह-मृदुल आलिंगन और सहृदयता-पूर्ण आलोचना ने चक्रधर को मोहित कर लिया! वह कुछ जवाब देना ही चाहते थे कि मुंशी वज्रधर बोल उठे—आज बहुत देर लगा दी। राजा साहब से कुछ बातचीत होने लगी क्या।

यह कहकर मुंशीजी घर में चले गए तो यशोदानंदन बोले—अब आपका क्या काम करने का इरादा है?

चक्रधर—अभी तो निश्चय किया है कि कुछ दिनों आजाद रहकर सेवा-कार्य करूँ।

यशोदा—आप जैसे उत्साही युवकों का ऊँचे आदर्शों के साथ सेवा-क्षेत्र में आना जाति के लिए सौभाग्य की बात है। आपके इन्हीं गुणों ने मुझे आपकी ओर खींचा है।

चक्रधर ने आँखें नीची करके कहा—लेकिन मैं तो अभी गृहस्थी के बंधन में नहीं पड़ना चाहता। मेरा विचार है कि गृहस्थी में फँसकर कोई तन-मन से सेवा-कार्य नहीं कर सकता।

यशोदा—मैं समझता हूँ कि यदि स्त्री और पुरुष के विचार और आदर्श एक-से हों, तो स्त्री पुरुष के कामों में बाधक होने के बदले सहायक हो सकती है। मेरी पुत्री का स्वभाव, विचार, सिद्धान्त सभी आपसे मिलते हैं और मुझे पूरा विश्वास है कि आप दोनों एक साथ रहकर सुखी होंगे। सेवा-कार्य में वह हमेशा आपसे एक कदम आगे रहेगी। अंग्रेजी, हिन्दी, उर्दू, संस्कृत पढ़ी हुई है, घर के कामों में कुशल है। रही शक्ल-सूरत वह भी आपको इस तस्वीर से मालूम हो जाएगी।

यशोदानंदन तस्वीर चक्रधर के सामने रखते हुए बोले—स्त्री में कितने ही गुण हों, लेकिन यदि उसकी सूरत पुरुष को पसन्द न आयी, तो वह उसकी नजरों से गिर जाती है; और उनका दाम्पत्य-जीवन दुःखमय हो जाता है। मैं तो यहाँ तक कहता हूँ कि वर और कन्या में दो चार बार मुलाकात भी हो जानी चाहिए कन्या के लिए तो यह अनिवार्य है पुरुष

०। स्त्री पसन्द न आयी तो वह और शादियां कर सकता है। स्त्री को पुरुष पसन्द न आया, तो उसकी सारी उम्र रोते ही गुजरेगी।

चक्रधर के पेट में चूहे दौड़ने लगे कि तस्वीर क्योंकर ध्यान से देखूं। वहां देखते शरम आती थी, मेहमान को अकेला छोडकर घर में न जाते बनता था। कई मिनट तक तो सब्र किये बैठे रहे; लेकिन न रहा गया। पान की तश्तरी और तस्वीर लिए हुए घर में चले आये। अपने कमरे में आकर उन्होंने उत्सुकता से चित्र पर आंखे जमा दी। उन्हें ऐसा मालूम हुआ, मानो चित्र ने लज्जा से आँखें नीची कर ली है, मानो वह उनसे कुछ कह रही है। उन्होंने तस्वीर उलटकर रख दिया और चाहा कि बाहर चला जाऊँ लेकिन दिल न माना, फिर तस्वीर उठा ली और देखने लगे। आँखो को तृप्ति ही न होती थी। चित्र हाथ में लिए हुए वह भावी जीवन के मधुर स्वप्न देखने लगे। यह ध्यान ही न रहा कि मुंशी यशोदानदन बाहर अकेले बैठे हुए हैं। अपना व्रत भूल गए, सेवा-सिद्धान्त भूल गए, आदर्श भूल गये, भूत और भविष्य वर्तमान में लीन हो गए, केवल एक ही सत्य था, और वह चित्र की मधुर कल्पना थी।

सहसा तबले की थाप ने उनकी समाधि भग की। बाहर संगीत-समाज जमा था। मुंशी वज्रधर को गाने-बजाने का शौक था। गला तो रसीला न था, पर ताल स्वर के ज्ञाता थे। बाहर आये तो मुंशी जी ने धुरपद की एक तान छेड दी थी। पचम स्वर था, आवाज फटी हुई, सास उखड़ जाती थी, बार-बार खॉसकर गला साफ करते थे, लोच का नाम न था, कभी-कभी बेसुरे भी हो जाते थे, पर साजिन्दे वाह-वाह की धूम मचाये हुए थे।

आधी रात के करीब गाना बन्द हुआ। लोगो ने भोजन किया। जब मुंशी यशोदानन्दन बाहर आकर बैठे तो वज्रधर ने पूछा—आपसे कुछ बात-चीत हुई ?

यशोदा०—जी हॉ हुई, लेकिन नहीं खुले।

वज्रधर—विवाह के नाम से चिढ़ता है।

यशोदा० अब शायद राजी हो जायँ

चक्रधर—मुझे तो आप इस जंजाल में न फँसायें तो बहुत अच्छा हो।

यशोदा०—तुम्हें जंजाल में नहीं फँसाता बेटा, तुम्हें ऐसा सच्चा सहायक और मित्र दे रहा हूँ, जो तुम्हारे उद्देश्यों को पूरा करना अपने जीवन का मुख्य कर्त्तव्य समझेगी ! यों तो मैं मन से आपको अपना दामाद बना चुका; पर अहल्या की अनुमति लेनी आवश्यक समझता हूँ। आप भी शायद यह पसन्द न करेंगे कि मैं इस विषय में स्वेच्छा से काम लूँ।

चक्रधर बड़े संकट में पड़े। सिद्धान्त-रूप से वह विवाह के विषय में स्त्रियों को पूरी स्वाधीनता देने के पक्ष में थे, पर इस समय आगरे जाते उन्हें बड़ा संकोच हो रहा था।

यशोदानन्दन ने कहा—मैं आपके मनोभावों को समझ रहा हूँ। पर अहल्या उन चंचल लड़कियों में नहीं है, जिसके सामने जाते हुए आपको शरमाना पड़े। आप उसकी सरलता देखकर प्रसन्न होंगे। मैं तो उसी को लाकर दो-चार दिन के लिए यहां ठहरा सकता हूँ, पर शायद आपके घर के लोग यह पसन्द न करेंगे।

चक्रधर ने सोचा—अगर मैंने और ज्यादा टालमटोल की, तो कहीं यह महाशय सचमुच ही अहल्या को यहाँ न पहुंचा दें। बोले—जी नहीं, मुनासिब नहीं मालूम होता। मैं ही चला चलूँगा।

घर में निर्मलता तो खुशी से राजी हो गयी। हाँ, मुंशी वज्रधर को कुछ संकोच हुआ, लेकिन यह समझकर कि यह महाशय लड़के पर लट्टू हो रहे हैं, कोई अच्छी रकम दे मरेंगे, उन्होंने भी कोई आपत्ति न की। अब केवल ठाकुर हरसेवक सिंह को सूचना देनी थी।

जब चक्रधर पहुँचे तो ठाकुर साहब अपनी प्राणेश्वरी लौंगी से कुछ बातें कर रहे थे। मनोरमा की माता का देहान्त हो चुका था। लौंगी उस वक्त लौंडी थी। उसने इतनी कुशलता से घर सँभाला कि ठाकुर साहब उस पर रीझ गये और उसे गृहिणी के रिक्त स्थान पर अभिषिक्त कर दिया। लौंगी सरल हृदय, सदय, हँसमुख, सहनशील स्त्री थी, जिसने सारे घर को वशीभूत कर लिया था। यह उसी की सज्जनता थी, जो नौकरों को वेतन न मिलने पर भी जाने न देती थी। मनोरमा पर तो वह प्राण देती थी। ईर्ष्या क्रोध, मत्सर उसे छू भी न गया था। वह उदार न हो पर कृपण न थी ठाकुर साहब कभी-कभी उस पर भी बिगड़ जाते थे मारने दौड़ते थे

था ठाकुर साहब का सिर भी दुखे तो उसकी जान निकल जाती थी वह उसकी स्नेहमयी सेवा ही थी जिसने ऐसे हिंसक जीव को जकड रखा था।

इस वक्त दोनों प्राणियो में कोई बहस छिडी हुई थी। ठाकुर साहब झल्ला-झल्ला कर बोल रहे थे, और लौंगी अपराधियों की भाँति सिर झुकाये खड़ी थी कि मनोरमा ने आकर कहा—बाबूजी आये हुए है, आप से कुछ कहना चाहते हैं।

ठाकुर साहब की भौहे तन गयी। बोले कहना क्या चाहते होंगे, रुपया मांगने आये होगे। अच्छा, जाकर कह दो कि आते है, बैठिए।

लौंगी—इनके रुपये दे क्यों नही देते ? बेचारे गरीब आदमी है, सकोच के मारे नही मागते, कई महीने तो चढ गये।

यह कहकर लौंगी गयी और रुपये लाकर ठाकुर साहब से बोली—लो, दे आओ। सुन लेना, शायद कुछ कहना भी चाहते हों।

ठाकुर साहब ने झुंझलाकर रुपये उठा लिए और बाहर चले। लेकिन रास्ते में क्रोध शान्त हो गया। चक्रधर के पास पहुँचे, तो विनय के देवता बने हुए थे।

चक्रधर—आप को कष्ट देने आया हू।

ठाकुर—नहीं-नहीं, मुझे कोई कष्ट नही हुआ। यह लीजिए आप के रुपये।

चक्रधर—मै इस वक्त एक दूसरे ही काम से आया हूं। मुझे एक काम से आगरा जाना है। शायद दो-तीन दिन लगेगे। इसके लिए क्षमा चाहता हूं।

ठाकुर—हाँ, हाँ शौक से जाइए, मुझसे पूछने की जरूरत न थी।

ठाकुर साहब अन्दर चले गए, तो मनोरमा ने पूछा—आप आगरे क्या करने जा रहे हैं।

चक्रधर—एक जरूरत से जाता हूं।

मनोरमा—कोई बीमार है क्या ?

चक्रधर—नही, बीमार कोई नही है।

मनोरमा—फिर क्या काम है, बताते क्यों नही ? जब तक न बतलाइयेगा मैं जाने न दूंगी

मनोरमा जी नही मै यह नही मानती अभी बतलाइए। आप अगर मुझसे बिना बताये चले जायग तो मै कुछ न पढूगी

चक्रधर यह तो बडी टढी शत है बतला ही दूँ अच्छा हसना मत। तुम जरा भी मुस्कराई और मैं चला।

मनोरमा—मैं दोनों हाथों से मुँह बंद किये लेती हूं।

चक्रधर ने झेंपते हुए कहा—मेरे विवाह की कुछ बातचीत है। मेरी तो इच्छा नही हैं, पर एक महाशय जबरदस्ती खीचे लिए जाते है।

यह कहकर चक्रधर उठ खड़े हुए। मनोरमा भी उनके साथ-साथ आयी। जब वह बरामदे से नीचे उतरे, तो प्रणाम किया और तुरन्त अपने कमरे में लौट आयी। उसकी आखें डबडबायी हुई थी और बार-बार रुलाई आती थी, मानो चक्रधर किसी दूर देश जा रहे हो!

# ३

संध्या समय जब रेलगाड़ी बनारस से चली, तो यशोदानन्दन ने चक्रधर से कहा—मैंने अहल्या के विषय में आप से झूठी बाते कही है। वह वास्तव में मेरी लडकी नही है। उसके माता-पिता का हमें कुछ पता नही।

चक्रधर ने बड़ी-बडी आँखें करके कहा—तो फिर आप के यहाँ कैसे आयी ?

यशोदा०—विचित्र कथा है। १५ वर्ष हुए, एक बार सूर्यग्रहण लगा था। हमारी एक सेवा समिति थी। हम लोग उसी स्नान के अवसर पर यात्रियो की सेवा करने प्रयाग आये थे। वही हमें यह लड़की नाली में पडी रोती मिली। बहुत खोज की; पर उसके मां-बाप का पता न लगा। विवश होकर उसे साथ लेते गये। ४-५ वर्ष तक तो उसे अनाथालय में रखा; लेकिन जब कार्यकर्त्ताओ की फूट के कारण अनाथालय बंद हो गया तो, अपने ही घर में उसका पालन-पोषण करने लगा। जन्म से न हो, पर सस्कारों से वह हमारी लड़की है। उसके कुलीन होने में भी संदेह नही। मैने आप से सारा वृत्तान्त कह दिया। अब आप को अख्तियार है, उसे अपनाये या त्यागे। हाँ, इतना कह सकता हू कि ऐसा रत्न आप फिर न पायेंगे। मै यह जानता हूं कि आप के पिता जी को यह बात असह्य होगी; पर यह भी जानता हूं कि वीरात्माएं सत्कार्य में विरोध की परवाह नही करती और अन्त में उस पर विजय ही पाती हैं।

चक्रधर गहरे विचार में पड़ गये। एक तरफ अहल्या का अनुपम सौन्दर्य और उज्ज्वल चरित्र था, दूसरी ओर माता-पिता का विरोध और लोकनिन्दा का भय, मन में तर्क-सग्रह होने लगा। यशोदानन्दन ने उन्हे असमजस में पड़े देखकर कहा—आप चिन्तित देख पड़ते हैं और चिन्ता की बात भी है, लेकिन जब आप जैसे सुशिक्षित और उदार पुरुष विरोध और भय के कारण कर्त्तव्य और न्याय से मुँह मोड़े, तो फिर हमारा उद्धार हो चुका आपके सामाजिक विचारों की [illegible] का परिचय पाकर ही मैंने आप के ऊपर इस बालिका के [illegible] का भार रखा है और यदि आप

न भी अपने कर्त्तव्य को न समझा, तो मैं नहीं कह सकता उस अबला क क्या दशा होगी

चक्रधर रूप लावण्य की ओर से तो आंख बन्द कर सकते थे लेकि उद्धार के भाव को दबाना उनके लिए असम्भव था। वह स्वतंत्रता के उपासक थे और निर्भीकता स्वतन्त्रता की पहली सीढ़ी है। दृढ भाव से बोले—मेरी ओर से आप जरा शंका न करें। मैं इतना भीरु नहीं हूं कि ऐसे कामों में समाज-निन्दा से डरूं। माता-पिता को प्रसन्न रखना मेरा धर्म है; लेकिन कर्त्तव्य और न्याय की हत्या करके नहीं। कर्त्तव्य के सामने माता-पिता की इच्छा का मूल्य नहीं है।

यशोदानन्दन ने चक्रधर को गले लगाते हुए कहा—भैया, तुमसे ऐसी ही आशा थी।

गाडी आगरे पहुँची, तो दिन निकल आया था। मुंशी यशोदानन्दन अभी कुलियों को पुकार ही रहे थे कि उनकी निगाह पुलिस के सिपाहियों पर पड़ी। चारों तरफ पहरा था। उन्होंने आश्चर्य से पूछा—क्यों साहब आज यह सख्ती क्यों है ?

थानेदार—आप लोगों ने जो कांटे बोये हैं, उन्हीं का फल है। शहर में फिसाद हो गया है।

इतने में समिति का एक सेवक दौड़ता हुआ आ पहुंचा। यशोदानन्दन ने आगे बढ़कर पूछा—क्यों राधामोहन, यह क्या मामला हो गया।

राधा—जिस दिन आप गये उसी दिन पंजाब से मौलवी दीन मुहम्मद साहब का आगमन हुआ। तभी से मुसलमानों को कुरबानी की धुन सवार है। इधर हिन्दुओं को भी यह जिद है कि चाहे खून की नदी बह जाय, पर कुरबानी न होने पायेगी। दोनों तरफ से तैयारियां हो रही है, हम लोग तो समझाकर हार गए।

यशोदानन्दन ने पूछा—ख्वाजा महमूद कुछ न बोले।

राधा—उन्हीं के द्वार पर तो कुरबानी होने जा रही है।

यशोदा०—ख्वाजा महमूद के द्वार पर कुरबानी होगी ! इसके पहले या तो मेरी कुरबानी हो जायेगी या ख्वाजा महमूद की तांगे वाले को [illegible]।

हो मैं यहां रह जाऊं जो औरों पर बीतेगी वही मुझ पर भी बीतेगी इससे क्या भागना तुम लोगों ने बड़ी भूल की कि मुझे पहले से सूचना न दी। तीनों आदमी तांगे पर बैठ कर चले सड़कों पर जवान चक्कर लगा रहे थे। मुसाफिरों की घड़ियां छीन ली जाती थीं। दो-चार आदमी भी साथ न खड़े होने पाते थे। दूकानें सब बन्द थीं, कुँजड़े भी साग बेचते नजर न आते थे। हाँ, गलियों में लोग जमा हो-होकर बातें कर रहे थे।

कुछ दूर तक तीनों आदमी मौन धारण किये बैठे रहे। चक्रधर शंकित होकर इधर उधर ताक रहे थे। लेकिन यशोदानंदन के मुख पर ग्लानि का गहरा चिह्न दिखायी दे रहा था।

जब ताँगा ख्वाजा महमूद के मकान के सामने पहुंचा तो हजारों आदमियों का जमाव था। यद्यपि किसी के हाथ में लाठी या डण्डे न थे, पर उनके मुख जिहाद के जोश से तमतमाये हुए थे। यशोदानंदन को देखते ही कई आदमी उनकी तरफ लपके; लेकिन जब उन्होंने जोर से कहा—मैं तुमसे लड़ने नहीं आया हूं। कहाँ है ख्वाजा महमूद? मुमकिन हो तो जरा उन्हें बुला लो तो लोग हट गए।

जरा देर में एक लम्बा-सा आदमी, गाढ़े की अचकन पहने, आकर खड़ा हो गया। यही ख्वाजा महमूद थे।

यशोदानन्दन ने त्योरियाँ बदलकर कहा—क्यों ख्वाजा साहब, आपको याद है, इस मुहल्ले में कभी कुरबानी हुई है?

महमूद—जी नहीं, जहाँ तक मेरा ख्याल है, यहाँ कभी कुरबानी नहीं हुई।

यशोदा०—तो फिर आज आप यहाँ कुरबानी करने की नयी रस्म क्यों निकाल रहे हैं?

महमूद—इसलिए कि कुरबानी करना हमारा हक है। अब तक हम आपके जजबात का लिहाज करते थे, अपने माने हुए हक को भूल गये थे; लेकिन जब आप लोग अपने हकों के सामने हमारे जजबात की परवा नहीं करते, तो कोई वजह नहीं कि हम अपने हकों के सामने आपके जजबात की परवा करें।

यशोदा०—इसके यह मानी है कि कल आप हमारे द्वारों पर हमारे मन्दिरों के सामने कुरबानी करें और हम चुपचाप देखा करें? आप यहाँ हरगिज कुरबानी नहीं कर सकते और करेंगे तो इसकी जिम्मेदारी आपके

यह कहकर यशोदानन्दन फिर तांगे पर बैठे दस पांच आदमियों ने तांगे को रोकना चाहा पर कोचवान ने घोड़ा तेज कर दिया जब तांगा यशोदानन्दन के द्वार पर पहुंचा तो वहां हजारों आदमी खड़े थे इन्हें देखते ही चारों तरफ हलचल मच गयी। लोगों ने चारों तरफ से आकर उन्हें घेर लिया।

यशोदानन्दन ताँगे से उतर पड़े और ललकार कर बोले—भाइयो, आप जानते है, इस मुहल्ले में आज तक कभी कुरबानी नहीं हुई। अगर आज हम यहाँ कुरबानी करने देंगे, तो कौन कह सकता है कि कल को हमारे मन्दिर के सामने गौ-हत्या न होगी !

कई आवाजें एक साथ आयीं—हम मर मिटेंगे, पर यहाँ कुरबानी न होने देंगे।

आदमियों को यों उत्तेजित करके यशोदानंदन आगे बढ़े और जनता 'महावीर' और 'श्री रामचंद्र' की जय-ध्वनि से वायुमण्डल को कम्पायमान करती हुई उनके पीछे चली। उधर मुसलमानों ने भी डण्डे सँभाले। करीब था कि दोनों में मुठभेड़ हो जाय कि एकाएक चक्रधर आगे बढ़कर यशोदानन्दन के सामने खड़े हो गए और विनीत, किन्तु दृढ भाव से बोले—आप अगर उधर जाते है, तो मेरी छाती पर पाँव रखकर जाइए। मेरे देखते यह अनर्थ न होने पायेगा।

यशोदानन्दन ने चिढकर कहा—हट जाओ। अगर एक क्षण की भी देर हुई तो फिर पछताने के सिवा और कुछ हाथ न आयेगा।

चक्रधर—मित्रो, जरा विचार से काम लो।

कई आवाजें—विचार से काम लेना कायरों का काम है।

चक्रधर—तो फिर जाइए, लेकिन उस गौ को बचाने के लिए आपको अपने एक भाई का खून करना पड़ेगा।

सहसा एक पत्थर किसी तरफ से आकर चक्रधर के सिर में लगा। खून की धारा बह निकली, लेकिन चक्रधर अपनी जगह से हिले नहीं। सिर थामकर बोले—अगर मेरे रक्त से आपकी क्रोधाग्नि शान्त होती हो, तो यह मेरे लिए सौभाग्य की बात है।

यशोदानन्दन गरजकर बोले—यह कौन पत्थर फेंक रहा है। अगर वह बड़ा वीर है तो क्यों नहीं आगे आकर अपनी वीरता दिखाता ? पीछे खड़ा पत्थर क्यों फेंकता है ?

एक आवाज धर्म-द्रोहियों को मारना अधर्म नहीं है

यशोदानन्दन  जिसे तुम धम का द्रोही  समझते हो  वह तुमसे कहो सच्चा हिन्दू है

एक आवाज–सच्चे हिन्दू वही तो होते हैं, जो मौके पर बगलें झाँकने लगें और शहर छोडकर दो-चार दिन के लिए खिसक जायँ।

यशोदानन्दन—आप लोग सुन रहे हैं, मै सच्चा हिन्दू नहीं हूँ, म मौका पड़ने पर बगले झाँकता हूं और जान बचाने के लिए शहर से भाग जाता हूं। ऐसा आदमी आपका मन्त्री बनने के योग्य नही हूं। आप उस आदमी को अपना मन्त्री बनाये, जिसे आप सच्चा हिन्दू समझते हो।

यह कहते हुए मुँशी यशोदानन्दन घर की तरफ चले। कई आदमियो ने उन्हे रोकना चाहा, लेकिन उन्होंने एक न मानी। उनके जाते ही यहाँ आपस में 'तू-तू' 'मैं-मैं' होने लगी।

चक्रधर ने जब देखा कि इधर से अब कोई शका नहीं है, तो वह लपक कर मुसलमानों के सामने आ पहुचे और उच्च स्वर से बोले—हज-रत, मैं कुछ अर्ज करने की इजाजत चाहता हू।

एक आदमी—सुनो, सुनो, यह तो अभी हिन्दुओ के सामने खडा था।

चक्रधर—अगर इस गाय की कुरबानी करना आप अपना मजहबी फर्ज समझते हो, तो शौक से कीजिए। लेकिन क्या यह लाजमी है कि इसी जगह कुरबानी की जाय ? इसलाम ने हमेशा दूसरों के जजबात का एहत-राम किया है। अगर आप हिन्दू जजबात का लिहाज करके किसी दूसरी जगह कुरबानी करे, तो यकीनन इसलाम के वकार में फर्क न आएगा।

एक मौलवी ने जोर देकर कहा—ऐसी मीठी-मीठी बाते हमने बहुत सुनी हैं। कुरबानी यही होगी।

ख्वाजा महमूद बड़े गौर से चक्रधर की बाते सुन रहे थे। मौलवी साहब की उद्दण्डता पर चिढ़कर बोले—क्या शरीयत का हुक्म है कि कुर-बानी यहीं हो ? किसी दूसरी जगह नही की जा सकती ?

मौलवी साहब ने ख्वाजा महमूद की तरफ अविश्वास की दृष्टि से देखकर कहा  मजहब के मामले में उलमा के सिवा और किसी को दखल देने का मजाज नही है

ख्वाजा बुरा न मानिएगा मौलवी साहब ! अगर दस सिपाही आकर यहां खड़े हो जायं तो बगल झांकने लगिएगा।

मौलवी भाइयो आप लोग ख्वाजा साहब की ज्यादती देख रहे हैं। आप ही फैसला कीजिए कि दीनी मामलात में उलमा का फैसला वाजिब है, या उमरा का !

एक मोटे-ताजे दढ़ियल आदमी ने कहा—आप बिस्मिलाह कीजिए। उमरा को दीन से कोई सरोकार नहीं।

यह सुनते ही एक आदमी बड़ा-सा छुरा लेकर निकल पड़ा और कई आदमी गाय की सींगें पकड़ने लगे। गाय अब तक तो चुपचाप खड़ी थी। छुरा देखते ही वह छटपटाने लगी। चक्रधर यह दृश्य देखकर तिलमिला उठे, उन्होंने तेजी से लपककर गाय की गरदन पकड़ ली और बोले—आज आपको इस गौ के साथ एक इन्सान की भी कुरबानी करनी पड़ेगी।

सभी आदमी चकित हो-होकर चक्रधर की ओर ताकने लगे। मौलवी ने क्रोध से उन्मत्त होकर कहा—कलाम-पाक की कसम, हट जाओ, वरना गजब हो जाएगा।

चक्रधर—हो जाने दीजिए। खुदा को यही मरजी है कि आज गाय के साथ मेरी भी कुरबानी हो।

ख्वाजा—कसम खुदा की, तुम-जैसा दिलेर आदमी नही देखा। तुम कलमा क्यो नही पढ़ लेते ?

चक्रधर—मै एक खुदा का कायल हूँ। वही सारे जहान का खालिक और मालिक है। फिर और किस पर ईमान लाऊं ?

ख्वाजा—वल्लाह, तब तो तुम सच्चे मुसलमान हो। हमारे साथ खाने-पीने से परहेज तो नहीं करते ?

चक्रधर—जरूर करता हूं, उसी तरह, जैसे किसी ब्राह्मण के साथ खाने से परहेज करता हूं, अगर वह पाक-साफ न हो।

ख्वाजा—काश, तुम-जैसे समझदार तुम्हारे और भाई भी होते। मगर यहां तो लोग हमें मलिच्छ कहते हैं। यहाँ तक कि हमें कुत्तों से भी नजिस समझते हैं। वल्लाह, आपसे मिलकर दिल खुश हो गया। अब कुछ-कुछ उम्मीद हो रही है कि शायद दोनों कौमों में इत्तफाक हो जाय। अब आप जाइए मैं आपको यकीन दिलाता हूं कि कुरबानी न होगी

ख्वाजा महमूद ने चक्रधर को गले लगाकर रुखसत किया इधर उसी वक्त गाय की पगहिया खोल दी गई। वह जान लेकर भागी। और लोग भी इस 'नौजवान' की 'हिम्मत' और 'जवाँमर्दी' की तारीफ करते हुए चले।

चक्रधर को आते देखकर यशोदानंदन अपने कमरे से निकल आये और उन्हें छाती से लगाते हुए बोले—भैया, आज तुम्हारा धैर्य और साहस देखकर मैं दंग रह गया। तुम्हे देखकर मुझे अपने ऊपर लज्जा आ रही है। तुमने आज हमारी लाज रख ली।

उन्हें कमरे मे बिठाकर यशोदानंदन ने घर में जाकर अपनी स्त्री वागीश्वरी से कहा—आज मेरे एक दोस्त की दावत करनी होगी ? भोजन खूब दिल लगाकर बनाना। अहल्या, आज तुम्हारी पाक-परीक्षा होगी।

अहल्या—वह कौन आदमी था दादा, जिसने मुसलमानों के हाथों गौ-रक्षा की ?

यशोदा०—वही तो मेरे दोस्त हैं, जिनकी दावत करने को कह रहा हूं। यहां सैर करने आये है।

अहल्या—(वागीश्वरी से) अम्मां, जरा उन्हें अन्दर बुला लेना, तो दर्शन करेंगे।

पड़ोस में एक डाक्टर रहते थे। यशोदानंदन ने उन्हे बुलाकर घाव पर पट्टी बँधवा दी। धीरे-धीरे सारा मुहल्ला जमा हो गया। कई श्रद्धालु-जनों ने तो चक्रधर के चरण छुए।

भोजन के बाद ज्योंही लोग चौके से उठे, अहल्या ने कमरे की सफाई की। इन कामो से फुरसत पाकर वह एकान्त में बैठकर फूलो की एक माला गूँथने लगी। मन में सोचती थी, न-जाने कौन है, स्वभाव कितना सरल है ? लजाने में तो औरतों से भी बढ़े हुए है। खाना खा चुके, पर सिर न उठाया। देखने में ब्राह्मण मालूम होते है। चेहरा देखकर तो कोई नहीं कह सकता कि यह इतने साहसी होंगे

अहल्या ऊँह करके रह गई ना उसकी छाती में धड़कन होने लगी एक क्षण में यशोदानन्दनजी चक्रधर को लिये हुए कमरे में आये वागीश्वरी और अहल्या दोनों खड़ी हो गयी। यशोदानन्दन ने चक्रधर को कालीन पर बैठा दिया और खुद बाहर चले गये। वागीश्वरी पखा झलने लगी, लेकिन अहल्या मूर्ति की भाँति खड़ी रही।

चक्रधर ने उड़ती हुई निगाहों से अहल्या को देखा। ऐसा मालूम हुआ, मानो कोमल, स्निग्ध एव सुगन्धमय प्रकाश की लहर-सी आँखों में समा गयी।

वागीश्वरी ने मिठाई की तश्तरी सामने रखते हुए कहा—कुछ जल-पान कर लो भैया, तुमने कुछ खाना भी तो नही खाया। तुम-जैसे वीरो को सवा सेर से कम न खाना चाहिए। धन्य है वह माता, जिसने ऐसे बालक को जन्म दिया! अहल्या, जरा गिलास में पानी तो ला। भैया, जब तुम मुसलमानो के सामने अकेले खड़े थे, तो यह ईश्वर से तुम्हारी कुशल मना रही थी। जाने कितनी मनौतियां कर डाली। कहा है वह माला, जो तूने गूँथी थी? अब पहनाती क्यो नही?

अहल्या ने लजाते हुए काँपते हाथो से माला चक्रधर के गले में डाल दी, और आहिस्ता से बोलीं—क्या सिर में ज्यादा चोट आयी?

चक्रधर—नहीं तो; बाबूजी ने ख्वाहमख्वाह पट्टी बँधवा दी।

चक्रधर मिठाइयाँ खाने लगे। इतने में महरी ने आकर कहा—बड़ी बहूजी, मेरे लाला को रात से खाँसी आ रही है। कोई दवाई दे दो।

वागीश्वरी दवा देने चली गयी। अहल्या अकेली रह गयी, तो चक्र-धर ने उसकी ओर देखकर कहा—आपको मेरे कारण बड़ा कष्ट हुआ। मैं तो इस उपहार के योग्य न था।

अहल्या—यह उपहार नही, भक्त की भेंट है।

वागीश्वरी ने आकर मुस्कराते हुए कहा—भैया, तुमने तो आधी भी मिठाइयाँ नही खायीं। क्या इसे देखकर भूख-प्यास बन्द हो गयी? यह मोहनी है, जरा इससे सचेत रहना।

अहल्या—अम्माँ, तुम छोटे-बड़े किसी का लिहाज नहीं करती!

चक्रधर यहाँ कोई घण्टे-भर तक बैठे रहे वागीश्वरी ने उनके घर का सारा वृत्तान्त पूछा—कै भाई हैं कै बहिनें

का विवाह हुआ या नहीं ? चक्रधर को उसके व्यवहार में इतना मातृ-स्नेह भरा मालूम होता था मानो उससे पुराना परिचय है। चार बजते-बजते ख्वाजा महमूद के आने की खबर पाकर चक्रधर बाहर चले आये। और भी कितने ही आदमी मिलने आये थे। शाम तक उन लोगों से बात होती रही। निश्चय हुआ कि एक पंचायत बनायी जाय और आपस के झगड़े उसी के द्वारा तय हुआ करें। चक्रधर को भी लोगों ने उस पंचायत का एक मेम्बर बनाया। रात को जब अहल्या और वागीश्वरी छत पर लेटीं, तो वागीश्वरी ने पूछा—अहल्या, सो गयी क्या ?

अहल्या—नहीं अम्माँ, जाग तो रही हूं।

वागीश्वरी—हाँ, आज तुझे क्यों नींद आयेगी ! इनसे ब्याह करेगी ? तुम्हारे बाबूजी तुमसे मिलाने ही के लिए इन्हें काशी से लाये हैं। इनके पास और कुछ हो या न हो, हृदय अवश्य है। और ऐसा हृदय, जो बहुत कम लोगों के हिस्से में आता है। ऐसा स्वामी पाकर तुम्हारा जीवन सफल हो जायगा।

अहल्या ने डबडबायी हुई आँखों से वागीश्वरी को देखा; पर मुँह से कुछ न बोली। कृतज्ञता शब्दों में आकर शिष्टाचार का रूप धारण कर लेती है ! उसका मौलिक रूप वही है, जो आँखों से बाहर निकलते हुए काँपता और लजाता है।



४

मुँशी वज्रधर उन रेल के मुसाफिरो में थे, जो पहले तो गाड़ी में खड़े होने की जगह माँगते है, फिर बैठने की फिक्र करने लगते हैं और अन्त में सोने की तैयारी कर देते है। चक्रधर एक बड़ी रियासत के दीवान की लड़की को पढ़ाये और वह इस स्वर्ण-सयोग से लाभ न उठाये! यह क्योकर हो सकता था। दीवान साहब को सलाम करने आने-जाने लगे। बाते करने में तो निपुण थे ही, दो-ही-चार मुलाकातों में उनका सिक्का जम गया। इस परिचय ने शीघ्र ही मित्रता का रूप धारण किया। एक दिन दीवान साहब के साथ वह रानी जगदीशपुर के दरबार में जा पहुँचे और ऐसी लच्छेदार बाते कीं, अपनी तहसीलदारी की ऐसी डींट उडायी कि रानीजी मुग्ध हो गयी! सोचा—इस आदमी को रख लूँ, तो इलाके की आमदनी बढ जाय। ठाकुर साहब से सलाह की। यहाँ तो पहले ही से सारी बाते सधी-बंधी थी। ठाकुर साहब ने रग और भी चोखा कर दिया। दूसरी ही सलामी में मुँशीजी को २५) मासिक की तहसीलदारी मिल गयी। मुँह-मांगी मुराद पूरी हुई। सवारी के लिए घोड़ा भी मिल गया। सोने में सुहागा हो गया।

अब मुँशीजी की पाँचों अँगुली घी में थी! जहाँ महीने में एक बार भी महफिल न जमने पाती थी, वहाँ अब तीसों दिन जमघट होने लगा। इतने बडे अहलकार के लिए शराब की क्या कमी। कभी इलाके पर चुपके से दस-बीस बोतलें खिचवा लेते, कभी शहर के किसी कलवार पर धौंस जमाकर दो-चार बोतल ऐंठ लेते। बिना हर्र-फिटकरी रंग चोखा हो जाता था। एक कहार भी नौकर रख लिया और ठाकुर साहब के घर से दो-चार कुर्सियां उठवा लाये। उनके हौसले बहुत ऊँचे न थे, केवल एक भले आदमी की भाँति जीवन व्यतीत करना चाहते थे। इस नौकरी ने उनके हौसले को बहुत कुछ पूरा कर दिया; लेकिन यह जानते थे कि इस नौकरी का कोई ठिकाना नही रईसों का मिजाज एक-सा नही रहता मान लिया रान

अनर्थ हो जाता न जाने कितने राजवंशों का अंत हो जाता किन्तु राजाओं की रक्षा उनका इकबाल करता है अंग्रेजी कैम्प में १० १२ आदमी अभी शिकार खेलकर लौटे थे उन्होंने जो यह हंगामा सुना तो बाहर निकल आये और जनता पर अन्धाधुन्ध बन्दूक छोड़ने लगे। पहले तो उत्तेजित जनता ने बन्दूकों की परवा न की, उसे अपनी संख्या का बल था।

जनता उत्तेजित होकर आदर्शवादी हो जाती है।

गोलियों की पहली बाढ़ आई। कई आदमी गिर गये।

चौधरी—देखो भाई, घबराना नहीं। जो गिरता है उसे गिरने दो; आज ही तो दिल के हौसले निकले है। जय हनुमानजी की !

एक मजदूर—बढ़े आओ, बढ़े आओ, अब मार लिया है। आज ही तो ..

उसके मुँह से पूरी बात भी न निकलने पाई थी कि गोलियों की दूसरी बाढ़ आयी और कई आदमियों के साथ दोनों नेताओं का काम तमाम कर गयी। एक क्षण के लिए सबके पैर रुक गये। जो जहाँ था, वहीं खड़ा रह गया। समस्या थी कि आगे जायें या पीछे ? सहसा एक युवक ने कहा—मारो, रुक क्यों गये ? सामने पहुँचकर हिम्मत छोड़े देते हो ! बढ़े चलो। जय दुर्गामाई की !

अंग्रेजी कैम्प से फिर गोलियों की बाढ़ आयी और कई आदमियों के साथ यह आदमी भी गिर गया, और उसके गिरते ही सारे समूह में खलबली पड़ गयी। अभी तक इन लोगों को न मालूम था कि गोलियाँ किधर से आ रही है। समझ रहे थे कि इसी कैम्प से आती होंगी। अब शिकारी लोग बढ़ आये थे और साफ नजर आ रहे थे।

एक चमार बोला—साहब लोग गोली चला रहे है। चलो, उन्हीं सबो को पथे ? मुर्गी के अण्डे खा-खाकर खूब मोटाये हुए हैं।

वे अंग्रेजी कैम्प की तरफ मुड़े और एक ही हल्ले में अंग्रेजी कैम्प के फाटक तक आ पहुँचे। अंग्रेज योद्धा अभी तक तो मोरचे पर खड़े बन्दूकें छोड़ रहे थे, लेकिन इस भयंकर दल को सामने देखकर उनके औसान जाते रहे दो चार तो भागे दो-तीन मूर्छा खाकर गिर पड़े केवल पाँच फौजी अपनी जगह पर डटे रहे उन्हे बचने की कोई

आशा न थी इसी निराशा ने उन्हे अदम्य साहस प्रदान कर दिया था। स मने पहुचकर लोगो ने आगे बढकर पत्थर चलाने शुरू किये यहा तक कि अग्र ज चोट खाकर गिर पड एक का सिर फट गया था दूसरे की बाँह टूट गयी थी। केवल तीन आदमी रह गये थे और वही इन आदमियों को रोक रखने के लिए काफी थे। लेकिन उनके पास भी कारतूस न रह गये थे। इधर हड़तालियों के हौहले बढ़ते जाते थे। शिकार अब बेदम होकर गिरना चाहता था। हिंसा के मुँह से लार टपक रही थी।

सहसा एक आदमी पीछे से भीड को चीरता, बेतहाशा दौडता हुआ आकर बोला—बस, बस. क्या करते हो! ईश्वर के लिए हाथ रोको! क्या गजब करते हो! लोगों ने चकित होकर देखा, तो चक्रधर थे। सैकड़ो आदमी उन्मत्त होकर उनकी ओर दौडे और उन्हे घेर लिया। जयजयकार की ध्वनि से आकाश गूँजने लगा।

एक मजदूर ने कहा—हमें अपने एक सौ भाइयों के खून का बदला लेना है।

चक्रधर ने दोनो हाथ ऊपर उठाकर कहा—कोई एक कदम आगे न बढ़े। खबरदार!

मजदूर—यारो, बस, एक हल्ला और!

चक्रधर—हम फिर कहते है, अब एक कदम भी आगे न उठे।

जिले के मैजिस्ट्रेट मिस्टर जिम ने कहा—बाबू साहब, खुदा के लिए हमें बचाइए।

फौज के कप्तान मिस्टर सिम बोले—हम हमेशा आपको दुआ देगा। हम सरकार से आपका सिफारिश करेगा।

एक मजदूर—हमारे एक सौ जवान भून डाले, तब आप कहाँ थे? यारो, क्या खड़े हो, बाबूजी का क्या बिगडा है। मारे तो हम गये हैं न? मारो बढ के।

चक्रधर—ने उपद्रवियों के सामने खड़े होकर कहा—अगर तुम्हें खून की ऐसी प्यास है तो मैं हाजिर हूँ। मेरी लाश को पैरो से कुचल कर तभी तुम आगे बढ सकते हो

चक्रधर मर। लहू इस ज्वाला को शान्त करने के लिए काफ नहीं है ?

मजदूर—भैया, तुम सान्त-सान्त बका करते हो, लेकिन उसका फल क्या होता है। हमें जो चाहता है, मारता है; जो चाहता है, पीसता है; तो क्या हमी सान्त बैठे रहे ? सान्त रहने से तो और भी हमारी दुर्गत होती है। हमें सान्त रहना मत सिखाओ। हमें मरना सिखाओ, तभी हमारा उद्धार कर सकोगे।

चक्रधर—अगर अपनी आत्मा की हत्या करके हमारा उद्धार भी होता हो तो हम आत्मा की हत्या न करेंगे। संसार को मनुष्य ने नहीं बनाया है, ईश्वर ने बनाया है। भगवान् ने उद्धार के जो उपाय बताये है, उनसे काम लो और ईश्वर पर भरोसा रखो।

मजदूर—हमारी फाँसी तो हो ही जायगी। तुम माफी तो न दिला सकोगे।

मिस्टर जिम—हम किसी को सजा न देंगे।

चक्रधर—इनाम मिले या फाँसी, इसकी क्या परवा। अभी तक तुम्हारा दामन खून के छीटो से पाक है, उसे पाक रखो। ईश्वर की निगाह में तुम निर्दोष हो। अब अपने को कलंकित मत करो, जाओ।

मजदूर—अपने भाइयों का खून कभी हमारे सिर से न उतरेगा; लेकिन तुम्हारी यही मरजी है, लौट जाते है। आखिर फाँसी पर तो चढना ही है।

एक क्षण में सारा कैम्प साफ हो गया। एक भी मजदूर न रह गया।

इन आदमियो के जाते ही वे लोग भी इनके साथ हो लिये, जो पहले लूट के लालच से चले आये थे। जिस तरह पानी आ जाने से कोई मेला उठ जाता है, ग्राहक, दूकानदार और दूकाने सब न जाने कहाँ लुप्त हो जाती है, उसी भाँति एक क्षण में सारे कैम्प में सन्नाटा छा गया। केवल तिलक मण्डप से अभी तक आग की ज्वाला निकल रही थी। राजा साहब और उनके साथ के कुछ गिने-गिनाये आदमी उसके सामने चुपचाप खडे मानो किसी मृतक की दाह-क्रिया कर रहे हो।

अँधेरा छा गया था घायलो के कराहने की आवाजें आ रही थीं

चक्रधर और उसके साथ के युवक उन्हें सावधानी से उठा। उठाकर एक वृक्ष के नीचे जमा कर रहे थे कई आदमी तो उठाते उठाते सुरलोक सिधारे कुछ सेवक उन्हें ले जाने की फिक्र करने लगे।

एकाएक कई सिपाहियों ने आकर चक्रधर को पकड़ लिया और अंग्रेजी कैम्प की तरफ ले चले। पूछा, तो मालूम हुआ कि जिम साहब का यह हुक्म है।

वहाँ कचहरी लगी हुई थी। सशस्त्र पुलिस के सिपाही, जिन्हें अब लूट से फुरसत मिल चुकी थी, द्वार पर संगीने चढ़ाये खड़े थे। अन्दर मिस्टर जिम और मिस्टर सिम रौद्र रूप धारण किये सिगार पी रहे थे, मानो क्रोधाग्नि मुँह से निकल रही हो। राजा साहब मिस्टर जिम के बगल में बैठे थे। दीवान साहब क्रोध से आँखे लाल किये मेज पर हाथ रखे कुछ कह रहे थे और मुँशी वज्रधर हाथ बाँधे एक कोने में खड़े थे।

चक्रधर को देखते ही मिस्टर जिम ने कहा—राजा साहब कहता है कि यह सब तुम्हारी शरारत है।

चक्रधर आवेश में आकर बोले—अगर राजा साहब, आपका ऐसा विचार है, तो इसका मुझे दुःख है। हम लोग जनता में जागृति अवश्य फैलाते है, उनमें शिक्षा का प्रचार करते है, उन्हे स्वार्थान्ध मामलो के फन्दो से बचाने का उपाय करते हैं, और उन्हे अपने आत्म-सम्मान की रक्षा करने का उपदेश दे देते हैं। हम चाहते है कि वे मनुष्य बने और मनुष्यो की भाँति संसार में रहें। वे स्वार्थ के दास बनकर कर्मचारियो की खुशामद न करे, भयवश अपमान और अत्याचार न सहे। अगर इसे कोई भड़काना समझता है, तो समझे। हम तो इसे अपना कर्त्तव्य समझते है।

जिम—तुम्हारे उपदेश का यह नतीजा देखकर कौन कह सकता है कि तुम उन्हें नहीं भड़काता?

चक्रधर—यहाँ उन आदमियो पर अत्याचार हो रहा था और उन्हे यहाँ से चले जाने का या काम न करने का अधिकार था। अगर उन्हें शांति के साथ चले जाने दिया जाता, तो यह नौबत कभी न आती।

राजा हमें से बगार लेने का अधिकार है और उसे हम

नही छोड सकते आप असामियो को बगार देने से मना करते हैं और आज के ८ का सारा भार आपके ऊपर है

चक्रधर—कोई अन्याय केवल इसलिए मान्य नहीं हो सकता कि लोग उसे परम्परा से सहते आए है।

जिम—हम तुम्हारे ऊपर बगावत का मुकदमा चलायेगा। तुम dangerous (खतरनाक) आदमी है।

राजा—हुजूर, मैं इनके साथ कोई सख्ती नहीं करना चाहता, केवल यह प्रतिज्ञा लिखाना चाहता हूँ कि यह अथवा इनके सहकारी लोग मेरी रियासत में न जायँ।

चक्रधर—मैं ऐसी प्रतिज्ञा नही कर सकता। दीनों पर अन्याचार होते देखकर दूर खडे रहना वह दशा है, जो हम किसी तरह नही सह सकते।

मिस्टर जिम ने सब-इन्स्पेक्टर से कहा—इनको हवालात में रखो, कल इजलास पर पेश करो।

वज्रधर ने आगे बढकर जिम के पैरों पर पगड़ी रख दी और बोले—हुजूर, यह गुलाम का लडका है। हुजूर, इसकी जांबख्शी करे।

मिस्टर जिम—ओ! तहसीलदार साहब, यह तुम्हारा लडका है? तुमने उसको घर से निकाल क्यो नही दिया? सरकार तुमको इसलिए पेशन नही देता कि तुम बागियो को पाले। हम तुम्हारा पेशन बन्द कर देगा।

राजा—बाबू चक्रधर, अभी कुछ नहीं बिगडा है। आप प्रतिज्ञा लिखकर शौक से घर जा सकते है। मैं आपको तग नही करना चाहता। हा, इतना ही चाहता हूँ कि फिर ऐसे हगामे न खडे हो।

चक्रधर—राजा साहब, क्षमा कीजिएगा, जब तक असन्तोष के कारण दूर न होगे, ऐसी दुर्घटनाएँ होगी और फिर होगी। मुझे आप पकड सकते है, कैद कर सकते हैं। इससे चाहे आपको शान्ति हो; पर वह असन्तोष को भड़काकर आप प्रजा को शान्त नही कर सकते। हाँ, कायर बना सकते है। अगर आप उन्हे कर्महीन, बुद्धिहीन, पुरुषार्थहीन, मनुष्य का तन धारण करने वाले सियार और सुअर बनाना चाहते है, तो बनाइए, पर इससे न आपकी कीर्ति होगी, न ईश्वर प्रसन्न होंगे और न स्वयं आपकी आत्मा ही तुष्ट होगी।

# ११

संध्या हो गयी है। ऐसी उमस है कि सांस लेना कठिन है, और जेल की कोठरियो में यह उमस और भी असह्य हो गई है। एक भी खिडकी नही, एक भी जगला नहीं। उस पर मच्छरो का निरन्तर गान कानों के परदे फाड़े डालता है।

यहीं एक कोठरी में चक्रधर को भी स्थान दिया गया है। स्वाधीनता की देवी अपने सच्चे सेवकों को यही पद प्रदान करती है।

वह सोच रहे है—यह भीषण उत्पात क्यों हुआ ? हमने कभी भूलकर भी किसी से यह प्रेरणा नही की। फिर लोगों के मन में यह बात कैसे समायी ? इस प्रश्न का उन्हें यही उत्तर मिल रहा है कि यह हमारी नीयत का नतीजा है। हमारी शांति-शिक्षा की तह में द्वेष छिपा हुआ था। हम भूल गए थ कि संगठित शक्ति आग्रहमय होती है; अत्याचार से उत्तेजित हो जाती है। अगर हमारी नीयत साफ होती, तो जनता के मन में कभी राजाओं पर चढ दौड़ने का आवेश न होता, लेकिन क्या जनता राजाओं के कैम्प की तरफ न जाती, तो पुलिस उन्हें बिना रोक-टोक अपने घर जाने देती ? कभी नही, सवार के लिए घोड़े का अड़ जाना या बिगड जाना एक बात है। जो छेड़-छेड़ कर लड़ना चाहे, उससे कोई क्योंकर बचे ? फिर, अगर प्रजा अत्याचार का विरोध न करे, उसके संगठन से फायदा ही क्या ? इसीलिए तो उसे सारे उपदेश दिए जाते है। कठिन समस्या है। या तो प्रजा को उनके हाल पर छोड़ दूँ, उन पर कितने ही जुल्म हो, उनके निकट न जाऊँ या ऐसे उपद्रवो के लिए तैयार रहूँ। राज्य पशु-बल का प्रत्यक्ष रूप है। वह साधु नहीं है, जिसका बल धर्म है; वह विद्वान नहीं है, जिसका बल तर्क है। वह सिपाही है जो डण्डे के जोर से अपना स्वार्थ सिद्ध कराता है। इसके सिवा उनके पास कोई दूसरा साधन ही नही।

यह सोचते-सोचते उन्हें अपना ख्याल आया। मैं तो कोई आन्दो

लन नहो कर रहा था किसो को भडका नही रहा था जिन लोगो की प्राणरक्षा के लिए अपनी जान जोखिम में डाली वही मेर साथ यह सलूक कर रहे हैं इतना भी नही देख सकते कि जनता पर किसी का असर हो उनकी इच्छा इसके सिवा और क्या है कि सभी आदमी अपनी-अपनी आँखे बन्द कर रखे, उन्हे अपने आगे-पीछे, दाये-बाये देखने का हक नही। अगर सेवा करना पाप है, तो यह पाप तो मै उस वक्त तक करता रहूँगा, जब तक प्राण रहेगे। जेल की क्या चिन्ता ? सेवा करने के लिए सभी जगह मौके है। जेल में तो और भी ज्यादा। लालाजी को दुःख होगा, अम्माजी रोयेगी, लेकिन मजबूरी है। जब बाहर भी जवान और हाथ-पाँव बाँधे जायँगे, तो जैसे जेल वैसे बाहर। वह भी जेल ही है। हा, जरा उसका विस्तार अधिक है। मै किसी तरह प्रतिज्ञा नही कर सकता।

वह इसी सोच-विचार में पड़े हुए थे कि एकाएक मुंशी वज्रधर कमरे में दाखिल हुए। उनकी देह पर एक पुरानी अचकन थी, जिसका मैल उसके असली रग को छिपाये हुए था। नीचे एक पतलून था, जो कमरबन्द न होने के कारण खिसकर इतना नीचा हो गया था कि घुटनो के नीचे एक झोला-सा पड़ गया था। ससार में कपड़े से ज्यादा बेवफा और कोई वस्तु नही होती। तहसीलदार साहब चक्रधर के पास जाकर बोले—क्या करते हो, बेटा ? यहा तो बड़ा अँधेरा है। चलो, बाहर इक्का खड़ा है, बैठ लो। इधर ही से साहब के बँगले पर होते चलेगे। जो कुछ वह कहे, लिख देना। बात ही कौन-सी है। हमें कौन किसी से लड़ाई करनी है। कल ही से दौड लगा रहा हूँ। बारे आज दोपहर को जाके सीधा हुआ। पहले बहुत यों-त्यो करता रहा, लेकिन मैने पिड न छोड़ा। या वहाँ न चलना चाहो, तो यही एक हलफनामा लिख दो। देर करने से क्या फायदा। तुम्हारी अम्माँ रो-रोकर जान दे रही है।

चक्रधर ने सिर नीचा करके कहा—अभी तो मैंने कुछ निश्चय नही किया। सोचकर जवाब दूँगा। आप नाहक इतने हैरान हुए।

वज्रधर—कैसी बाते करते हो, बेटा ? यहाँ नाक कटी जा रही है, घर से निकलना मुश्किल हो गया है और तुम कहते हो—सोचकर जवाब दूँगा। इसमें सोचने की बात ही क्या है ? चलो, हलफनामा लिख दो। घर में कल से आग नही जली

चक्रधर   मेरी आत्मा किसी तरह अपने पाव म बेडिया  डालने  पर राजी नही होता

चक्रधर जब प्रतिज्ञा पत्र पर हस्ताक्षर करने  पर राजी  न हुए   तो मुशीजी निराश होकर बोले—अच्छा बेटा, लो, अब  कुछ न कहेग ।  मै तो जानता था कि तुम जन्म के जिद्दी हो, मेरी एक न सुनोगे,  इसीलिए आता ही न था;  लेकिन तुम्हारी माता ने मुझे कुरेद-कुरेद कर  भेजा । कह दूँगा, नही आता । जितना रोना हो, रो लो ।

कठोर-से-कठोर हृदय में भी मातृ-स्नेह  की कोमल स्मृतियाँ  संचित होती है । चक्रधर कातर होकर बोले–आप माताजी को समझाते रहियेगा। कह दीजियेगा, मुझे जरा भी तकलीफ नही है ।

वज्रधर ने इतने दिनो तक योही तहसीलदारी  न की थी । ताड गये कि अबकी निशाना ठीक पडा । बेपरवाई से बोले—मुझे  क्या गरज पडी है कि किसी के लिए झूठ बोलूँ । जो  आँखों से  देख रहा  हूँ,  वही  कहूँगा । रोयेगी, रोये,  रोना तो उसकी तकदीर ही में लिखा है ।  जब से तुम आये हो, एक घूँट पानी तक मुँह मे नही डाला ।  इसी तरह दो-चार  दिन  और रही, तो प्राण निकल जायेगे ।

चक्रधर करुणा से विह्वल हो गये ।  बिना कुछ  कहे  हुए  मुंशीजी के साथ  दफ्तर  की  ओर  चले ।  मुंशीजी  के  चेहरे  की  झुर्रियाँ  एक क्षण  के लिए  मिट  गयीं ।  चक्रधर  को गले  लगाकर  बोले—जीते  रहो बेटा, तुमने मेरी बात मान ली । इससे बढकर  और  क्या  खुशी की  बात होगी ।

दोनों आदमी दफ्तर में आये, तो जेलर ने  कहा – क्या  आप  इक-रार-नामा लिख रहे है ? निकल गयी  सारी शेखी ! इसी  पर  इतनी दूने की लेते थे ।

चक्रधर पर घडो पानी पड़ गया । मन की अस्थिरता पर लज्जित हो गये । जाति-सेवको से सभी दृढता की आशा रखते है, सभी  उसे आदर्श पर बलिदान होते देखना चाहते है । जातीयता के क्षेत्र में आते  ही उसके गुणों की परीक्षा अत्यन्त कठोर नियमों से होने लगती है  और  दोषों की  सूक्ष्म नियमो से । परले सिरे का कुचरित्र मनुष्य भी साधुवेश रखने वालो से ऊँचे आदर्श  पर चलने की आशा रखता है, और उन्हे आदर्श  से गिरते  देखकर उनका तिरस्कार करने में संकोच नही करता । जेलर के कटाक्ष ने  चक्रधर की झपकी हुई आँखे खोल दीं । तुरन्त उत्तर  दिया—मैं जरा  वह प्रतिज्ञा-पत्र देखना चाहता हू

लिए कोई जगह ही नहीं रही घर पर कैदी ही बना रहूँगा जब कैद ही होना है तो क्या बुरा है? अब या तो अदालत से बरी होकर आऊंगा या सजा के दिन काटकर।

यह कहकर चक्रधर अपनी कोठरी में चले आये।

एक सप्ताह के बाद मिस्टर जिम के इजलास में मुकदमा चलने लगा।

अदालत में रोज खासी भीड हो जाती। वे सब मजदूर, जिन्होने हडताल की थी, एक बार चक्रधर के दर्शनों को आ जाते। शहर में हजारो आदमी आ पहुँचते थे। कभी-कभी राजा विशालसिंह भी आकर दर्शकों की गैलरी में बैठ जाते। लेकिन और कोई आये या न आये, किन्तु मनोरमा रोज ठीक दस बजे कचहरी में आ जाती और अदालत के उठने तक अपनी जगह पर मूर्ति की भाँति वैठी रहती। उसके मुख पर दृढ संकल्प, विशाल करुणा, अलौकिक धैर्य और गहरी चिन्ता का फीका रग छाया हुआ था।

सन्ध्या का समय था। आज पूरे १५ दिनो की कारवाई के बाद मिस्टर जिम ने दो साल की कैद का फैसला सुनाया था। यह कम-से-कम सजा थी, जो उस धारा के अनुसार दी जा सकती थी।

चक्रधर हँस-हँसकर मित्रो से विदा हो रहे थे। सबकी आँखों में जल भरा हुआ था। मजदूरो का दल इजलास के द्वार पर खडा 'जय-जय' का शोर मचा रहा था। कुछ स्त्रियाँ खड़ी रो रही थी। सहसा मनोरमा आकर चक्रधर के सम्मुख खडी हो गयी। उसके हाथ में फूलों का एक हार था। वह उसने उनके गले में डाल दिया और बोली—अदालत ने तो आप को सजा दे दी, पर इतने आदमियो में एक भी ऐसा न होगा, जिसके दिल में आपसे सौगुना प्रेम न हो गया हो। आप ने हमें सच्चे साहस, सच्चे आत्मबल और सच्चे कर्त्तव्य का रास्ता दिखा दिया। जाइए, जिस काम का बीडा उठाया है, उसे पूरा कीजिए, हमारी शुभकामनाएँ आप के साथ हैं।

चक्रधर ने केवल दबी आँखो से मनोरमा को देखा, कुछ बोल न सके। उन्हे शर्म आ रही थी कि लोग दिल में क्या खयाल कर रहे होंगे। सामने राजा विशालसिंह, दीवान साहब, ठाकुर गुरुसेवक और मुंशी वज्रधर खडे थे। बरामदे में हजारों आदमियों की भीड़ थी। धन्यवाद के शब्द उनकी जबान पर आकर रुक गये। वह दिखाना चाहते थे कि मनोरमा की यह वीर-भक्ति उसकी बाल-क्रीड़ा मात्र है।

एक क्षण में सिपाहियों ने को बन्द गाडी में बिठा दिया और जेल की ओर ले चले

## १२

चक्रधर की गिरफ्तारी के दूसरे दिन मनोरमा, राजा विशालसिंह को फटकार सुनाने गई थी। उसकी दोनों आँखे बीर वहूटी हो रही थी, भवे चढ़ी हुई। उस समय राजा साहब कोप-भवन में मारे क्रोध से अपनी मूछें ऐंठ रहे थे। सारे राजमहल में सन्नाटा था। मनोरमा उनके सामने चली गयी और उन्हे सरोष नेत्रों से ताकती हुई वोली—उसका कंठ आवेश से काँप रहा था—महाराज! मै आपसे यह पूछने आई हूँ कि क्या प्रभुता और पशुता एक ही वस्तु है, या उनमें कुछ अन्तर है? मुझे आश्चर्य होता है कि जिन्हें मैं देवता समझती हूँ, उन पर आपके हाथ क्योंकर उठे?

मनोरमा के मान-प्रदीप्त सौंदर्य ने राजा साहब को परास्त कर दिया।

सौंदर्य के सामने प्रभुत्व भीगी बिल्ली बन गया। विशालसिंह ने अपने कृत्य पर पश्चाताप करते हुए कहा—मनोरमा, बाबू चक्रधर वीरात्मा है और उनके साथ मैने जो अन्याय किया है, उसका मुझे जीवन-पर्यन्त दु:ख रहेगा।

मनोरमा के सौंदर्य ने राजा साहब पर जो जादू का-सा असर डाला था, वही असर उनकी विनय और शालीनता ने मनोरमा पर किया। जब वह कमरे से चली गयी तो विशालसिंह द्वार पर खड़े उसकी ओर ऐसे तृषित नेत्रों से देखते रहे, मानो उसे पी जायेंगे। उनके हृदय में एक विचित्र आकांक्षा अंकुरित हुई।

दीवान साहब से पहले वह खिचे रहते थे। अब उनका विशेष आदर-सत्कार करने लगे। दो-तीन बार उनके मकान पर भी गए और ठाकुर साहब की भी कई बार दावत की। आपस में घनिष्ठता बढ़ने लगी। हर्ष की बात यह थी कि मनोरमा के विवाह की बातचीत और कहीं

नहीं हो रही थी  मैदान खाली था  इन अवसरों पर मनोरमा उनके साथ कुछ इस तरह दिल खोलकर मिली कि राजा साहब की आशाएँ और भी चमक उठीं। हाँ, अगर शंका थी, तो लौंगी की ओर से थी। वह राजा साहब का आना-जाना पसन्द न करती थी। वह उनके इरादों को भाँप गयी थी और उन्हें दूर ही रखना चाहती थी। यही एक कंटक था और उसे हटाये बिना वह अपने लक्ष्य पर न पहुँच सकते थे। बेचारे इसी उधेड़-बुन में पड़े रहते थे। आखिर उन्होंने मुंशीजी को अपना भेदिया बनाना निश्चय किया।

दूसरे दिन प्रातःकाल मुँशीजी दीवान साहब के मकान पर पहुँचे! दीवान साहब मनोरमा के साथ गंगा-स्नान को गये हुए थे। लौंगी अकेली बैठी हुई थी। मुँशीजी फूले न समाये। ऐसा ही मौका चाहते थे। जाते-ही-जाते विवाह की बात छेड़ दी।

लौंगी को यह सम्बन्ध किसी भी तरह स्वीकार नहीं था। अभी बात-चीत हो ही रही थी कि दीवान साहब स्नान करके लौट आये। लौंगी ने इशारे से उन्हें एकान्त में ले जाकर सलाह की। थोड़ी देर बाद दीवान साहब ने आकर मुँशीजी से कहा—आप राजा साहब से जाकर कह दीजिए कि हमें विवाह करना मंजूर नहीं।

मुँशीजी ने सोचा, अगर जाकर राजा साहब से कहे देता हूँ कि दीवान साहब ने साफ इन्कार कर दिया, तो मेरी किरकिरी होती है। इस-लिए आपने जाकर डून हांकनी शुरू की—हुजूर, बुढ़िया बला कि चुड़ैल है, हत्थे पर तो आती ही नहीं, इधर भी झुकती है, उधर भी; और दीवान साहब तो निरे मिट्टी के ढेले है।

राजा साहब ने अधीर होकर पूछा—आखिर आप तय क्या कर आये?

मुँशी—हुजूर के एकबाल से फतह हुई, मगर दीवान साहब खुद आप से शादी की बातचीत करते झेंपते है। आपकी तरफ से बातचीत शुरू हो, तो शायद उन्हें इन्कार न होगा।

राजा—तो मैं बातचीत शुरू कर देता हूँ। आज ही ठाकुर साहब की दावत करूँगा और मनोरमा को भी बुलाऊँगा। आप भी जरा तकलीफ कीजिएगा।

दावत में राजा साहब ने मौका पाकर मनोरमा पर अपनी अभि

लाषा प्रकट की पहले तो वह सहमी-सी खड़ी रही फिर बोली पिताजी से तो अभी आपकी बातें नहीं हुई।

राजा—अभी तो नहीं, मनोरमा! अवसर पाते ही करूँगा; पर कहीं उन्होंने इन्कार कर दिया तो?

मनोरमा—मेरे भाग्य का निर्णय वही कर सकते हैं। मैं उनका अधिकार नहीं छीनूँगी।

दोनों आदमी बरामदे में पहुँचे, तो मुँशीजी और दीवान साहब खड़े थे। मुँशीजी ने राजा साहब से कहा—हुजूर को मुबारकबाद देता हूँ।

दीवान—मुँशीजी····

मुँशी - हुजूर, आज जलसा होना चाहिए। (मनोरमा से) महारानी, आपका सोहाग सदा सलामत रहे।

दीवान—जरा मुझे सोच···

मुँशी—जनाब, शुभ काम में सोच-विचार कैसा। भगवान् जोड़ी सलामत रखे!

सहसा बाग में बैंड बजने लगा और राजा के कर्मचारियों का समूह इधर-उधर से आ-आकर राजा साहब को मुबारक देने लगा। दीवान साहब सिर झुकाये खड़े थे। न कुछ कहते बनता था, न सुनते। दिल में मुँशीजी को हजारों गालियाँ दे रहे थे कि इसने मेरे साथ कैसी चाल चली! आखिर यह सोचकर दिल को समझाया कि लौंगी से सब हाल कह दूँगा। भाग्य में यही बदा था, तो मैं करता क्या? मनोरमा भी तो खुश है।

ज्योंही ठाकुर साहब घर पहुँचे, लौंगी ने पूछा—वहाँ क्या बातचीत हुई?

दीवान—शादी ठीक हो गई और क्या?

नहो जा सकता था इसलिए लौंगी मन मार कर उसी दिन से विवाह को तैयारिया करने लगी।

यो तीन महीने तैयारिया म गुजर गए विवाह का महूत निकट आ गया। सहसा एक दिन शाम को खबर मिली कि जेल मे दंगा हो गया और चक्रधर के कन्धे में गहरा घाव लगा है। बचना मुश्किल है।

मनोरमा के विवाह की तैयारियाँ तो हो ही रही थी और यों भी देखने में वह बहुत खुश नजर आती थी, पर उसका हृदय सदैव रोता रहता था। कोई अज्ञात भय, कोई अलक्षित वेदना, कोई अतृप्त कामना, कोई गुप्त चिन्ता, हृदय को मथा करती थी। अन्धों की भाँति इधर-उधर टटोलती थी, पर न चलने का मार्ग मिलता था, न विश्राम का आधार। उसने मन में एक बात निश्चय की थी और उसी में सन्तुष्ट रहना चाहती थी, लेकिन कभी-कभी वह जीवन इतना शून्य, इतना अँधेरा, इतना नीरस मालूम होता कि घटों वह मूछित-सी बैठी रहती, मानों कही कुछ नही है, अनन्त आकाश में केवल वही अकेली हैं।

यह भयानक समाचार सुनते ही मनोरमा को हौलदिल-सा हो गया। आकर लौंगी से बोली—लौंगी अम्माँ, मैं क्या करूँ? बाबूजी को देखे बिना अब नही रहा जाता। क्यों अम्माँ, घाव अच्छा हो जायगा न?

लौंगी ने करुण नेत्रों से देखकर कहा—अच्छा क्यों न होगा, बेटी! भगवान् चाहेगे, तो जल्द अच्छा हो जायगा।

लौंगी मनोरमा के मनोभाव को जानती थी। उसने सोचा, इस अबला को कितना दुःख है। मन-ही-मन तिलमिला कर रह गयी। हाय! चारे पर गिरने वाली चिड़िया को मोती चुगाने की चेष्टा की जा रही है। तड़प-तड़पकर पिंजड़े में प्राण देने के सिवा वह और क्या करेगी! मोती में जो चमक है, वह अनमोल है; लेकिन उसे कोई खा तो नही सकता। उसे गले में बाँध लेने से क्षुधा तो न मिटेगी।

चक्रधर को जल मे पहुचकर ऐसा मालूम हुआ कि वह नयी दुनिया मे आ गये। उन्हे ईश्वर के दिये हुए वायु और प्रकाश के मुश्किल से दर्शन होते थे। भोजन ऐसा मिलता था, जिसे शायद कुत्ते भी सूँघकर छोड देते। वस्त्र ऐसे, जिन्हे कोई भिखारी पैरो से ठुकरा देता, और परिश्रम इतना करना पडता था जितना बैल भी न कर सके। जेल शासन का विभाग नहीं पाशविक व्यवसाय है। आदि से अन्त सारा व्यापार घृणित, जघन्य, पैशाचिक और निन्द्य है। अनीति की भी अक्ल यहाँ दंग है, दुष्टता भी यहाँ दाँतों तले उँगली दबाती है।

मगर कुछ ऐसे भी भाग्यवान है, जिनके लिए ये जेल कल्प-वृक्ष से कम नही। बैल अनाज पैदा करता है, तो अनाज का भूसा खाता है। कैदी बल से भी गया-गुजरा है। वह नाना प्रकार के शाक-भाजी और फल-फूल पैदा करता है; पर सब्जी, फल और फूलो से भरी हुई डालियाँ हुक्काम के बँगलो पर पहुँच जाती है। कैदी देखता है और किस्मत ठोक कर रह जाता है।

चक्रधर को चक्की पीसने का काम दिया गया। प्रातःकाल गेहूँ तौल-कर दे दिया जाता और सन्ध्या तक उसे पीसना जरूरी था। कोई उज्र या बहाना न सुना जाता था। बीच में केवल एक बार खाने की छुट्टी मिलती थी। इसके बाद फिर चक्की में जुत जाना पडता था। वह बराबर सावधान रहते थे कि किसी कर्मचारी को कुछ कहने का मौका न मिले, लेकिन गालियों में बाते करना जिनकी आदत हो गयी हो, उन्हें कोई क्योंकर रोकता।

किन्तु विपत्ति का अन्त यहीं तक न था। कैदी लोग उन पर ऐसे अश्लील, ऐसी अपमानजनक आवाजे कसते थे कि क्रोध और घृणा से उनका रक्त खौल उठता, पर लहू का घूँट पीकर रह जाते थे। उनके कमरे में पाँच कैदी रहते थे उनमे धन्नासिह नाम का एक ठाकुर भी था बहुत ही बलिष्ठ

और गजब का शैतान वह उनका नेता था वे सब इतना शोर मचाते इतनी गन्दी, घृणोत्पादक बातें करते कि चक्रधर को कानों में उगलियाँ डालनी पडती थी। हुक्म तो यह था कि कोई कैदी तम्बाकू भी न पीने पाये पर यहाँ गाँजा, भग, शराब, अफीम—यहाँ तक कि कोकेन भी न जाने किस तिकडम से पहुँच जाते थे। नशे में वे इतने उद्दण्ड हो जाते, मानो नर-तन-धारी राक्षस हों।

धीरे-धीरे चक्रधर को इन आदमियों से सहानुभूति होने लगी। सोचा, इन परिस्थितियों में पड़कर ऐसा कौन प्राणी है, जिसका पतन न हो जायगा। उन्हें सभी श्रेणी के मनुष्यों से साबिका पड़ चुका था, पर ऐसे निर्लज्ज, गालियाँ खाकर हँसने वाले, दुर्व्यसनों में डूबे हुए, मुहफट, बेहया आदमी उन्होंने अब तक न देखे थे। उन्हें न गालियों की लाज थी, न मार का भय। कभी-कभी उन्हें ऐसी-ऐसी अस्वाभाविक ताडनाएँ मिलती थीं कि चक्रधर के रोएँ खड़े हो जाते थे, मगर क्या मजाल कि किसी कैदी की आँखों में आँसू आये। यह व्यापार देख-देखकर चक्रधर अपने कष्टों को भूल जाते थे। कोई कैदी उन्हें गाली देता, तो चुप हो जाते और इस ताक में रहते थे कि कब इसके साथ सज्जनता दिखाने का अवसर मिले।

चक्रधर का जीवन कभी इतना आदर्श न था। कैदियों को मौका मिलने पर धर्म कथाएँ सुनाते। इन कथाओं को कैदी लोग इतने चाव से सुनते, मानो एक-एक शब्द उनके हृदय पर अंकित हो जाता था, किन्तु इनका असर बहुत जल्दी मिट जाता था, इतनी जल्दी कि आश्चर्य होता था। उधर कथा हो रही है और इधर लात-मुक्के चल रहे हैं। कभी-कभी वे इन कथाओं पर अविश्वास-पूर्ण टीकाएँ करते और बात हँसी में उडा देते। पर अभिव्यक्तिपूर्ण आलोचनाएँ सुनकर भी चक्रधर हताश न होते। शनैः-शनैः उनकी भक्ति-चेतना स्वय दृढ़ होती जाती थी।

इस भाँति कई महीने गुजर गये। एक दिन संध्या-समय चक्रधर दिनभर के कठिन श्रम के बाद बैठे संध्या कर रहे थे कि कई कैदी आपस में बातें करते हुए निकले—आज इस दारोगा की खबर लेनी चाहिए। जब देखो, गालियाँ दिया करता है। ऐसा मारो कि जन्म भर को दाग हो जाय! यही न होगा कि साल-दो-साल की मीयाद और बढ़ जायगी। बच्चा की आदत तो छूट जायगी। चक्रधर इस तरह की बातें अक्सर सुनते रहते थे, इसलिए उन्होंने इस पर कुछ विशेष ध्यान न दिया, मगर भोजन करने के समय ज्योंही दारोगा साहब आकर खड हुए और एक कैदी को देर में

आने के लिए मारने दौड कि कई कदो चारो तरफ से दौड पड और मारो मारो' का शोर मच गया दारोगाजी की सिटटी पिटटी भूल गयी सहसा धन्नासिह ने आगे बढकर दारोगाजी की गरदन पकडी और इतनी जोर से दबायी कि उनकी आख बाहर निकल आयी। चक्रधर ने देखा, अब अनथ हुआ चाहता है, तो तीर की तरह झपटे, कैदियो के बीच में घुस कर धन्ना सिह का हाथ पकड़ लिया और बोले— क्या करते हो ?

धन्नासिह—हट जाओ सामने से नहीं तो सारा बाबूपन निकाल दूँगा। पहले इससे पूछो, अब तो किसी को गालियाँ न देगा, मारने तो न दौड़ेगा ?

दारोगा—कसम कुरान की, जो कभी मेरे मुँह से गालो का एक हरफ भी निकले।

धन्नासिह—कान पकडो।

दारोगा—कान पकडता हू।

धन्नासिह—जाओ बच्चा, भले का मुँह देखकर उठे थे, नही तो आज जान न बचती, यहाँ कौन कोई रोने वाला बैठा हुआ है।

चक्रधर—दारोगाजी, कही ऐसा न कीजिएगा कि जाकर वहाँ से सिपाहियों को चढा लाइए और इन गरीबों को भुनवा डालिए।

दारोगा—लाहौल विलाकूवत ! इतना कमीना नही हूँ।

दारोगाजी तो यहाँ मे जान बचाकर भागे, लेकिन दफ्तर में जाते ही गारद के सिपाहियों को ललकारा, हाकिम जिला को टेलीफोन किया और खुद बन्दूक लेकर समर के लिए तैयार हुए। दम-के-दम मे सिपाहियों का दल संगीने चढ़ाये आ पहुँचा और लपककर भीतर घुस पडा।

चक्रधर पर चारो ओर से बौछार पडने लगी। उन्होंने आगे बढ़कर कहा—दारोगाजी, आखिर आप क्या चाहते है ? इन गरीबो को क्यो घेर रखा है।

दारोगा ने सिपाहियो की आड से कहा—यही उन सब बदमाशो का सरगना है। इसे गिरफ्तार कर लो। बाकी जितने हैं उन्हें खूब मारो, मारते-मारते उनका हलुवा निकाल लो सुअर के बच्चों का !

चक्रधर—आपको कैदियों को मारने का कोई मजाज नही है ···

सिपाही कैदियों पर टूट पडे और उन्हें बन्दूकों के कुन्दों से मारना शुरू किया

कादियो में खलबली पड गयी कुछ इधर उधर से फावड कुदाल और पत्थर ला-ला कर लडने पर तैयार हो गये मौका नाजुक था चक्रधर ने बडी दीनता से कहा मैं आपको फिर समझाता हू।

दारोगा—चुप रह सुअर का बच्चा !

इतना सुनना था कि चक्रधर बाज की तरह लपककर दारोगाजी पर झपटे। कैदियो पर कुँदों की मार पडनी शुरू हो गई थी। चक्रधर को बढते देखकर उन सबो ने पत्थरों की वर्षा शुरू की। भीषण सग्राम होने लगा।

एकाएक चक्रधर ठिठक गये। ध्यान आ गया, स्थिति और भयकर हो जायगी, अभी सिपाही बन्दूके चलानी शुरू कर देंगे, लाशो के ढेर लग जायँगे। अगर हिंसक भावों को दवाने का कोई मौका हो सकता है, तो वह यही मौका है। ललकार कर बोले—पत्थर न फेको, पत्थर न फेंको ! सिपाहियो के हाथो से बन्दूक छीन लो।

सिपाहियो ने सगीनें चढ़ानी चाही; लेकिन उन्हे इसका मौका न मिल सका। एक-एक सिपाही पर दस-दस कैदी टूट पड़े और दम-के-दम में उनकी बन्दूके छीन ली। यह सब कुछ पाँच मिनट में हो गया। ऐसा दाँव पडा कि वही लोग जो जरा देर पहले हेकडी जताते थे, खडे दया-प्रार्थना कर रहे थे, घिघियाते थे, मत्थे टेकते थे और रोते थे, दारोगाजी की सूरत तस्वीर खीचने योग्य थी। चेहरा फक, हवाइयाँ उडी हुई, थर-थर काँप रहे थे कि देखे, जान बचती है या नही।

कैदियो ने देखा इस वक्त हमारा राज्य हैं, तो पुराने बदले चुकाने पर तैयार हो गये। धन्नासिह लपका हुआ दारोगा के पास आ गया और जोर से एक धक्का देकर बोला—क्यों साहब, उखाड़ लूँ डाढी का एक-एक बाल ?

चक्रधर—धन्नासिह, हट जाओ।

धन्नासिह—मरना तो है ही, अब इन्हे क्यो छोडें ?

चक्रधर—मेरे देखते तो यह अनर्थ न होने पायेगा। हाँ, मर जाऊँ तो जो चाहे करना !

धन्नासिह अगर ऐसे बडे धर्मात्मा हो तो इनको क्यो नही ? देखते नही हो कितनी सासत होती है

सशस्त्र पुलिस के सिपाहियो और अफसरो के साथ आ पहु चे थे दारोगाजी ने अन्दर आते वक्त किवाड ब द कर लिये थे जिसमें कोई कैदी भागने न पाये यह शोर सुनते ही चक्रधर समझ गये कि पुलिस आ गई । बोले अरे भाइ, क्यो अपनी जान के दुश्मन हुए हो ? बन्दूक रख दो और फौरन जाकर किवाड खोल दो । पुलिस आ गयी ।

धन्नासिह—कोई चिन्ता नही । हम भी इन लोगो का वारा न्यारा किये डालते है । मरते ही है, तो दो-चार को मार के मरे ।

कैदियो ने फौरन सगीने चढायी और सबसे पहले धन्नासिह दारोगाजी पर झपटा । करीब था कि सँगीन की नोक उनके सीने में चुभे कि चक्रधर यह कहते हुए 'धन्नासिह, ईश्वर के लिए' 'दारोगाजी के सामने आकर खड़े हो गये । धन्नासिह वार कर चुका था । चक्रधर के कन्धे पर सगीन का भरपूर हाथ पडा । आधी संगीन धस गयी । दाहिने हाथ से कन्धे को पकड़कर बैठ गये । कैदियो ने उन्हे गिरते देखा, तो होश उड गये । आ-आकर उनके चारो तरफ खड़े हो गये । घोर अनर्थ की आशंका ने उन्हे स्तँभित कर दिया । भगत को चोट आ गयी—ये शब्द उनकी पशु-वृत्तियो को दबा बैठे । । धन्नासिह ने बन्दूक फेक दी और फूट-फूटकर रोने लगा । ग्लानि के आवेश में बार-बार चाहता है कि वही सगीन अपनी छाती में चुभा ले; लेकिन कैदियों ने इतने जोर से उसे जकड रखा है कि उसका कुछ बस नहीं चलता ।

दारोगा ने मौका पाया तो सदर फाटक की तरफ दौड़े कि उसे खोल दूँ । धन्नासिह ने देखा तो एक ही झटके में वह कैदियो के हाथों से मुक्त हो गया और बन्दूक उठाकर उनके पीछे दौडा । करीब था कि दारोगाजी पर फिर वार पडे कि चक्रधर फिर सभलकर उठे और एक हाथ से अपना कधा पकडे, लड़खडाते हुए चले । धन्नासिह ने उन्हे आते देखा, तो उसके पाव रुक गये । भगत अभी जीते हैं, इसकी उसे इतनी खुशी हुई कि वह बन्दूक फेंककर पीछे की ओर चला और उनके चरणों पर सिर रखकर रोने लगा ।

चक्रधर ने कहा—सिपाहियों को छोड़ दो ।

धन्नासिह—बहुत अच्छा, भैया ! तुम्हारा जी कैसा है ?

सहसा मिस्टर जिम सशस्त्र पुलिस के साथ जेल में दाखिल हुए । उन्हे देखते ही सारे कैदी भय से भागे केवल दो आदमी चक्रधर के पास

खड़ रहे धन्नासिंह उनमें एक था सिपाहियों ने भी छूटते ही अपनी अपनी बंदूक सभाली और एक कतार में खड़े हो गये

जिम—वेल दारोगा, क्या हाल हैं ?

दारोगा—हुजूर के अकबाल से फतह हो गयी। कैदी भाग गये।

जिम—यह कौन आदमी पड़ा है ?

दारोगा—इसी ने हम लोगों की मदद की है, हुजूर। चक्रधर नाम है।

जिम—इसी ने कैदियों को भड़काया होगा ?

दारोगा—नही हुजूर, इसने तो कैदियों को समझा-बुझाकर शांत किया।

जिम—तुम कुछ नही समझता। यह लोग पहले कैदियो को भडकाता है, फिर उनकी तरफ से हाकिम लोगों से लड़ता है।

दारोगा—देखने में तो हुजूर, बहुत सीधा मालूम होता है, दिल का हाल खुदा जाने।

जिम—खुदा के जानने से कुछ नही होगा; तुमको जानना चाहिए। यह आदमी कैदियो से मजहब की बातचीत तो नही करता ?

दारोगा—मजहब की बातें तो बहुत करता है हुजूर !

जिम—ओह ! तब तो यह बहुत ही खतरनाक आदमी है। जब कोई पढा-लिखा आदमी मजहब की बातचीत करे, तो फौरन समझ लो कि वह कोई साजिश करना चाहता है। Religion (धर्म) के साथ Politics (राजनीति) बहुत खतरनाक हो जाता है। यह आदमी कैदियो से बड़ी हम-दर्दी करता होगा ? सरकारी हुक्म को खूब मानता होगा ? कड़े-से-कड़ा काम खुशी से करता होगा ?

दारोगा—जी हाँ।

जिम—ऐसा आदमी निहायत खौफनाक होता है। उस पर कभी एतबार नही करना चाहिए। हम इस पर मुकदमा चलायेगा। इसको बहुत कडी सजा देगा। सिपाहियों को दफ्तर में बुलाओ। हम सबका बयान लिखेगा।

दारोगा—हुजूर, पहले उसे डाक्टर साहब को दिखा लूँ। ऐसा न हो कि मर जाय, गुलाम को दाग लगे

जिम—वह मरेगा नही  ऐसा खौफनाक आदमी कभी नही मरता और मर भी जायगा  तो हमारा कोई नुकसान नही

यह कहकर साहब दफ्तर की ओर चले। धन्नासिंह अब तक इस इन्तजार में खड़ा था कि डाक्टर साहब आते होंगे। जब देखा कि जिम साहब इधर मुखातिब भी न हुए, तो उसने चक्रधर को गोद में उठाया और अस्पताल की ओर चला।

चक्रधर दो महीने अस्पताल में पड़े रहे। दवा-दर्पन तो जैसी हुई वही जानते होंगे, लेकिन जनता की दुआओं में जरूर असर था। हजारों आदमी नित्य उनके लिए ईश्वर से प्रार्थना करते थे और मनोरमा को तो दान, व्रत और तप के सिवा और कोई काम न था। जिन बातों को वह पहले ढकोसला समझती थी, उन्ही बातों में अब उसकी आत्मा को शान्ति मिलती थी। कमजोरी ही में हम लकड़ी का सहारा लेते है।

चक्रधर तो अस्पताल में पड़े थे, इधर उन पर नया अभियोग चलाने की तैयारियाँ हो रही थीं। ज्योंही वह चलने-फिरने लगे, उन पर मुकदमा चलने लगा। जेल के भीतर ही इजलास होने लगा। ठाकुर गुरुसेवकसिंह आजकल डिप्टी मैजिस्ट्रेट थे। उन्ही को यह मुकदमा सिपुर्द किया गया।

ठाकुर साहब सरकारी काम में जरा भी रू-रिआयत न करते थे, लेकिन यह मुकदमा पाकर वह धर्म-संकट में पड़ गये। अगर चक्रधर को सजा देते हैं, तो जनता में मुँह दिखाने लायक नही रहते। मनोरमा तो शायद उनका मुँह भी न देखे। छोड़ते है, तो अपने समाज में तिरस्कार होता है, क्यों कि वहाँ सभी चक्रधर से खार खाये बैठे थे।

मुकदमे को पेश हुए आज तीसरा दिन था। गुरुसेवक बरामदे में बैठे सावन की रिम-झिम वर्षा का आनन्द उठा रहे थे। सहसा मनोरमा मोटर से उतरकर उनके समीप ही कुर्सी पर बैठ गयी!

गुरुसेवक ने पूछा—कहाँ से आ रही हो।

मनोरमा—घर ही से आ रही हूं। जेलवाले मुकदमे में क्या हो रहा है?

गुरुसेवक—अभी तो कुछ नही हुआ। गवाहों के बयान हो रहे है।

मनोरमा—बाबूजी पर जुर्म साबित हो गया?

गुरुसेवक—जुर्म का साबित होना या न होना दोनो बराबर है और मुझे मुल्जिमो को सजा करनी पड़ेगी  अगर बरी कर दू तो        अपील

करके उन्हें फिर सजा दिला दूँगा तो मैं बदनाम हो जाऊँगा। मेरे लिए यह आत्म बलिदान का प्रश्न है। सारी देवता मण्डली मुझ पर कुपित हो जायगी।

मनोरमा—बाबूजी के लिए सजा का दो-एक साल बढ़ जाना कोई बात नहीं, वह निरपराध है और यह विश्वास उन्हें तस्कीन देने को काफी है, लेकिन तुम कहीं के न रहोगे! तुम्हारे देवता तुमसे भले ही सन्तुष्ट हो जायँ, पर तुम्हारी आत्मा का सर्वनाश हो जायगा।

गुरुसेवक—चक्रधर बिल्कुल बेकसूर तो नहीं है। पहले-पहल जेल के दारोगा पर वही गर्म पड़े थे। वह उस वक्त जब्त कर जाते, तो यह फिसाद न खड़ा होता।

मनोरमा—उन्होंने जो कुछ किया, वही उनका धर्म था। आपको अपने फैसले में साफ-साफ लिखना चाहिए कि बाबूजी बेकसूर हैं। आपको सिफारिश करनी चाहिए कि वह महान् संकट में अपने प्राणों को हथेली पर लेकर, जेल के कर्मचारियों की जान बचाने के बदले में उनकी मीआद घटा दी जाय।

गुरुसेवक ने अपनी नीचता को मुस्कराहट से छिपाकर कहा—आग में कूद पड़ूँ?

मनोरमा—धर्म की रक्षा के लिए आग में कूद पड़ना कोई नयी बात नहीं है। आखिर आपको किस बात का डर है? यही न, कि आपसे आपके अफसर नाराज हो जायँगे। आप शायद डरते हो कि कहीं आप अलग न कर दिये जायँ। इसकी जरा भी चिन्ता न कीजिए।

गुरुसेवक अपनी स्वार्थपरता पर झेंपते हुए बोले—नौकरी की मुझे परवा नहीं है, मनोरमा! मैं इन लोगों के कमीनेपन से डरता हूं! इनका धर्म, इनकी राजनीति, इनका न्याय, इनकी सभ्यता केवल एक शब्द में आ जाती है, और वह शब्द है—'स्वार्थ।' जानता हूँ, यह मेरी कमजोरी है, पर क्या करूँ? मुझमें तो इतना साहस नहीं।

मनोरमा—भैयाजी, आपकी यह सारी शंकाएँ निर्मूल हैं। गवाहों के बयान हो गये कि नहीं?

गुरुसेवक—हाँ, हो गये। अब तो केवल फैसला सुनाना है।

मनोरमा—तो लिखिए, मैं बिना लिखवाये यहाँ से जाऊँगी ही नहीं। यही इरादा करके आज आयी हूँ।

सहसा दूसरी मोटर आ पहुँची स पर राजासाहब बैठ हुए थे गुरुसेवक बड़ तपाक स उठ ले लेने दौड़ राजा ने उनकी ओर विशेष ध्यान न दिया मनोरमा के पास आकर बोले तुम्हारे घर स चला आ रहा हूँ वहा पूछा तो मालूम हुआ—कही गयी हो, पर यह किसी को मालूम न था कि कहाँ। वहाँ से पार्क गया, पार्क से चौक पहुँचा, सारे जमाने की खाक छानता हुआ यहाँ पहुँचा हूँ। मैं कितनी बार कह चुका हूं कि घर से चला करो, तो जरा बतला दिया करो।

यह कहकर राजा साहब ने मनोरमा का हाथ आहिस्ता से पकड़ लिया और उसे मोटर की तरफ खींचा। मनोरमा ने एक झटके से अपना हाथ छुड़ा लिया और बोली - मैं न जाऊँगी।

राजा—आखिर क्यों ?

मनोरमा- अपनी इच्छा !

गुरुसेवक- हुजूर, यह मुझसे जबरदस्ती जेलवाले मुकदमें का फैसला लिखाने बैठी हुई है। कहती है—बिना लिखवाये न जाऊँगी।

गुरुसेवक ने तो यह बात दिल्लगी से कही थी, पर समयोचित बात उनके मुँह से कम निकलती थी। मनोरमा का मुँह लाल हो गया। समझी कि यह मुझे राजा साहब के सम्मुख गिराना चाहते हैं। तनकर बोली—हाँ, इसीलिए बैठी हूँ, तो फिर ? आपको यह कहते हुए शर्म आनी चाहिए थी। अगर मैं समझती कि आप निष्पक्ष होकर फैसला करेंगे, तो मेरे बैठने की क्यों जरूरत होती। आप मेरे भाई हैं, इसलिए मैं आपसे सत्याग्रह कर रही हूँ। आपकी जगह कोई दूसरा आदमी बाबूजी पर जान-बूझकर ऐसा घोर अन्याय करता, तो शायद मेरा वश चलता तो उसके हाथ कटवा लेती। चक्रधर की मेरे दिल में जितनी इज्जत है, उसका आप लोग अनुमान नहीं कर सकते।

एक क्षण के लिए सन्नाटा छा गया। गुरुसेवक का मुँह नन्हा-सा हो गया, और राजा साहब तो मानो रो दिए। आखिर चुपचाप अपनी मोटर की ओर चले।

# १४

हुक्काम के इशारों पर नाचने वाले गुरुसेवकसिंह ने जब चक्रधर को जेल के दंगे के इजलास से बरी कर दिया, तो अधिकारी मण्डल में सन-सनी फैल गयी। गुरुसेवक से ऐसे फैसले की किसी को आशा न थी। फैसला क्या था, मान-पत्र था, जिसका एक-एक शब्द वात्सल्य के रस में सराबोर था। जनता में धूम मच गयी। ऐसे न्याय-वीर और सत्यवादी प्राणी विरले ही होते हैं, सबके मुँह से यही बात निकलती थी। शहर के कितने ही आदमी तो गुरुसेवक के दर्शनों को आये और यह कहते हुए लौटे कि यह हाकिम नहीं, साक्षात् देवता है। अधिकारियों ने सोचा था, चक्रधर को ४-५ साल जेल में सड़ायेंगे, लेकिन अब तो खूँटा ही उखड़ गया, उछलें किस बिरते पर? चक्रधर इस इजलास से बरी ही न हुए, बल्कि उनकी पहली सजा भी एक साल घटा दी गयी। मिस्टर जिम तो ऐसा जामे से बाहर हुए कि बस चलता, तो गुरुसेवक को गोली मार देते। और कुछ न कर सके, तो चक्रधर को तीसरे ही दिन आगरे भेज दिया। कर्मचारियों को सख्त ताकीद कर दी गयी थी कि कोई कैदी उनसे बोलने तक न पाये, कोई उनके कमरे के द्वार तक भी न जाने पाये, यहाँ तक कि कर्मचारी भी उससे न बोलें। साल-भर में दस साल की कैद का मजा चखाने की हिकमत सोच निकाली गयी। मजा यह कि इस धुन में चक्रधर को कोई काम भी न दिया गया। बस, आठों पहर उसी चार हाथ लम्बी और तीन हाथ चौड़ी कोठरी में पड़े रहो।

चक्रधर के विचार और भाव इतनी जल्दी बदलते रहते थे कि कभी-कभी उन्हें भ्रम होने लगता था कि मैं पागल तो नहीं हुआ जा रहा हूँ। अन्त को इस अन्तर्द्वन्द्व में उनकी आत्मा ने विजय पायी। मन पर आत्मा का राज्य हो गया। मन अन्तर्जगत् की सैर करने लगा। वह किसी समाधिस्थ योगी की भाँति घण्टों इस अन्तर्लोक में विचरते रहते। शारीरिक कष्टों से अब उन्हें विराग-सा होने लगा। उनकी ओर [illegible]

समझते थे कभी कभी वह गाते मनोरञ्जन के लिए कई खेल निकाले अंधेरे में अपनी लुटिया लुढका देते और उसे एक ही खोज मे उठा ल ने की चेष्टा करते अगर उ हे किसी चीज की जरूरत मालूम होती तो वह प्रकाश था, इसलिए नही कि वह अन्धकार से ऊब गये थे, बल्कि इसलिए कि वह अपने मन में उमडने वाले भावो को लिखना चाहते थे। लिखने की सामग्रियों के लिए उनका मन तड़पकर रह जाता। धीरे-धीरे उन्हे प्रकाश की भी जरूरत न रही। उन्हे ऐसा विश्वास होने लगा कि मैं अँधेरे में भी लिख सकता हूँ। लेकिन लिखने का सामान कहाँ; बस, यही एक ऐसी चीज थी, जिसके लिए वह कभी-कभी विकल हो जाते थे।

चक्रधर के पास कभी-कभो एक बूढा वार्डर भोजन लाया करता था। वह बहुत ही हँसमुख आदमी था। चक्रधर को प्रसन्नमुख देखकर दो-चार बाते कर लेता था। उससे उन्हें बन्धुत्व-सा हो गया था। वह कई बार पूछ चुका था कि बाबूजी चरस-तम्बाखू की इच्छा हो, हमसे कहना। चक्रधर को ख्याल आया, क्यो न उससे एक पेंसिल और थोड़े से कागज के लिए कहूँ। कई दिनो तक तो वह इसी संकोच में पड़े रहे कि उससे कहूँ या नही। आखिर एक दिन उनसे न रहा गया, पूछ ही बैठे—क्यों जमादार, यहाँ कहीं कागज-पेंसिल तो मिलेगी ?

बूढे वार्डर ने सतर्क भाव से कहा—मिलने को तो मिल जायगा, पर किसी ने देख लिया, तो क्या होगा ?

इस वाक्य ने चक्रधर को सँभाल लिया। उनकी विवेक-बुद्धि, जो क्षणभर के लिए मोह में फँस गयी थी, जाग उठी। बोले—नही, मै यों ही पूछता था।

इसके बाद उस वार्डर ने फिर कई बार पूछा—कहो तो पिसन-कागद ला दूँ ? मगर चक्रधर ने हर दफा यही कहा—मुझे जरूरत नही।

बाबू यशोदानन्दन को ज्योंही मालूम हुआ कि चक्रधर आगरा जेल में आ गए है, वह उनसे मिलने की कई बार चेष्टा कर चुके थे; पर आज्ञा न मिलती थी। साधारणतः कैदियों को छठे महीने अपने घर के किसी प्राणी से मिलने की आज्ञा मिल जाती थी। चक्रधर के साथ इतनी रियायत भी न की गई थी पर अवसर पड़ने पर भी कर

ली अपने लिए नहीं अहल्या के लिए उस विरहिणी की दशा दिनो दिन खराब होती जाती थी। जब से चक्रधर ने जेल में कदम रखा, उसी दिन से वह भी कैदियो की-सी जिन्दगी बसर करने लगी। ईश्वर में पहले भी उसकी भक्ति कम न थी, अब तो उसकी धर्मनिष्ठा और बढ़ गयी। जब वह हाथ जोडकर आँखे बन्द करके ईश्वर से प्रार्थना करती, तो उसे ऐसा मालूम होता कि चक्रधर स्वयं मेरे सामने खड़े हैं। उसे अनुभव होता था कि मेरी प्रार्थनाएँ उस मातृ-स्नेह-पूर्ण अचल की भाँति, जो बालक को ढक लेता है, चक्रधर की रक्षा करती रहती है।

जिस दिन अहल्या को मालूम हुआ कि चक्रधर से मिलने की आज्ञा मिल गयी है उसे आनन्द के बदले भय होने लगा। यह भी शंका होती थी कि कही मुझे उनके सामने जाते ही मूर्छा न आ जाय, कहीं मैं चिल्ला-चिल्लाकर रोने न लगूँ।

प्रात काल उसने उठकर स्नान किया और बडी देर तक बैठी वन्दना करती रही। फिर यशोदानन्दन जी के साथ गाडी में बैठकर जेल चली।

जेल में पहुँचते ही एक औरत ने उसकी तलाशी ली और उसे पास के एक कमरे में ले गयी। अहल्या का कलेजा धड़क रहा था। उस स्त्री को अपने समीप बैठे देखकर उसे कुछ ढाढस हो रहा था, नही तो शायद वह चक्रधर को देखते ही उनके पैरों से लिपट जाती। सिर झुकाये बैठी थी कि चक्रधर दो चौकीदारों के साथ कमरे में आये। उनके सिर पर कनटोप था और देह पर एक आधी आस्तीन का कुरता, पर मुख पर आत्मबल की ज्योति झलक रही थी। उनका रंग पीला पड़ गया था; दाढी के बाल बढे हुए थे और आँखें भीतर को धुसी हुई थी, पर मुख पर एक हल्की-सी मुस्कराहट खेल रही थी। अहल्या उन्हे देखकर चौक पड़ी, उसी आँखो से बे-अख्तियार आँसू निकल आये। शायद कही और देखती तो पहचान भी न सकती। घबरायी-सी उठकर खड़ी हो गयी। अब दो-के-दोनों खड़े है, दोनों के मन में हजारों बाते हैं, उद्गार-पर-उद्गार उठते है, दोनो एक दूसरे को कनखियो में देखते है, पर किसी के मुँह से शब्द नहीं निकलता। अहल्या सोचती है, क्या पूछूँ, इनका एक-एक अग अपनी दशा आप सुना रहा है। चक्रधर भी यही सोचते हैं क्या पूछूँ इसका एक एक अंग इसकी तपस्या और वेदना की कथा सुना रहा है

इसी असमंजस और कण्ठावरोध की दशा में खड़े खड़े दोनों को १० मिनट हो गये यहाँ तक की उस लेडी को उनकी दशा पर दया आयी घड़ी देखकर बोली तुम लोग यों ही कब तक खड़े रहोगे ? दस मिनट गुजर गये, केवल दस मिनट और बाकी है।

चक्रधर मानो समाधि से जाग उठे। बोले—अहल्या, तुम इतनी दुबली क्यों हो ? बीमार हो क्या ?

अहल्या ने सिसकियों को दबाकर कहा—नही तो, मैं बिलकुल अच्छी हूँ। आप अलबत्ता इतने दुबले हो गये है कि पहचाने नही जाते।

चक्रधर—खैर, दुबले होने के तो कारण है, लेकिन तुम क्यो ऐसी घुली जा रही हो ? कम-से-कम अपने को इतना तो बनाए रखो कि जब मैं छूटकर आऊँ तो मेरी कुछ मदद कर सको। अपने लिए नही तो मेरे लिए तो तुम्हें अपनी रक्षा करनी चाहिए। बाबूजी तो कुशल से है ?

अहल्या—हाँ, आपको बराबर याद किया करते है। मेरे साथ वह भी आये हैं। पर यहाँ न आये। आजकल स्वास्थ्य भी बिगड़ गया है, पर आराम करने की उन्होंने कसम खा ली है। बूढ़े ख्वाजा महमूद से न जाने किस बात पर अनबन हो गयी है। आपके चले जाने के बाद कई महीने तक खूब मेल रहा; लेकिन अब फिर वही हाल है।

अहल्या ने ये बातें महत्त्व की समझकर न कही; बल्कि इसलिए कि वह चक्रधर का ध्यान अपनी तरफ से हटा देना चाहती थी। चक्रधर विरक्त होकर बोले—दोनों आदमी फिर धर्मान्धता के चक्कर में पड़ गये होंगे। जब तक हम सच्चे धर्म का अर्थ न समझेंगे, हमारी यही दशा रहेगी। घर का तो कोई समाचार न मिला होगा ?

अहल्या—मिला क्यों नहीं, बाबूजी हाल ही में काशी गये थे। जगदीशपुर के राजा साहब ने आपके पिताजी को ५०) मासिक बाँध दिया है, आपकी माताजी रोया करती है। छोटी रानी साहबा की आपके घर वालों पर विशेष कृपा दृष्टि है।

चक्रधर ने विस्मित होकर पूछा—छोटी रानी साहबा कौन ?

अहल्या—रानी मनोरमा अभी थोड़े ही दिन हुए, राजा साहब का विवाह हुआ है

चक्रधर—यह तो बड़ी दिल्लगी हुई मनोरमा का विवाह विशाल सिंह के साथ ? मुझे तो अब भी विश्वास नहीं आता। बाबूजी ने नाम बताने में गलती की होगी।

अहल्या—बाबूजी को स्वयं आश्चर्य हो रहा था। काशी में भी लोगों को बड़ा आश्चर्य है। मनोरमा ने अपनी खुशी से विवाह किया है, कोई दबाव न था। सुनती हूँ, राजा साहब बिलकुल उनकी मुट्ठी में है। जो कुछ वह कहती है, वही होता है। बाबूजी चन्दा माँगने गये थे, तो रानीजी ही ने पाँच हजार दिये। बहुत प्रसन्न मालूम होती थी।

सहसा लेडी ने कहा—वक्त पूरा हो गया। वार्डर, इन्हें अन्दर ले जाओ।

चक्रधर क्षण-भर भी और न ठहरे। अहल्या को तृष्णापूर्ण नेत्रों से देखते हुए चले गये। अहल्या ने सजल-नेत्रों से उन्हें प्रणाम किया और उनके जाते ही फूट-फूटकर रोने लगी।

## १५

फागुन का महीना आया, ढोल-मजीरे की आवाजे कानों में आने लगी।

मुँशी वज्रधर की संगीत-सभा भी सजग हुई। यों तो कभी-कभी बारहो मास बैठक होती थी; पर फागुन आते ही बिला नागा मृदग पर थाप पड़ने लगी। उदार आदमी थे, फिक्र को कभी पास न आने देते। अपने शरीर को वह कभी कष्ट न देते थे। लड़का जेल में है, घर में स्त्री रोती-रोती अन्धी हुई जाती है, सयानी लडकी घर मैं बैठी हुई है; लेकिन मुँशीजी को कोई गम नही। पहले २५) मैं गुजर करते थे, अब ७५) भी पूरे नही पड़ते। जिससे मिलते हैं हँसकर, सबको मदद करने को तैयार। वादे सबसे करते हैं, किसी ने झुककर सलाम किया और प्रसन्न हो गये। दोनों हाथ से वरदान बाँटते फिरते हैं, चाहे पूरा एक भी न कर सकें। अपने मुहल्ले के कई बेफिक्रों को जिन्हे कोई टके को भी न पूछता था, रियासत मैं नौकर करा दिया—किसी को चौकीदार, किसी को मुहर्रिर, किसी को कारिन्दा। मगर नेकी करके दरिया में डालने की उनकी आदत नही। जिससे मिलते है, अपना ही यश गाना शुरू करते है और उसमें मनमानी अतिशयोक्ति भी करते है। मुँशीजी किसी को निराश नहीं करते, और न कुछ कर सकें, तो बातों से ही पेट भर देते हैं। जो काम पहुँच से बाहर होता है, उसके लिए भी 'हाँ-हाँ' कर देना, आँखें मारना, उड़नघाइया बताना, इन चालों मैं वह सिद्ध है। मनोरमा का राजा साहब से विवाह होना था कि मुँशीजी का भाग्य सूर्य चमक उठा। एक ठीकेदार को रियासत के कई मकानो का ठीका दिलाकर अपना मकान पक्का करा लिया, बनिया बोरों अनाज मुफ्त मैं भेज देता, धोबी कपड़ों की धुलाई नहीं लेता। सारांश यह कि तहसीलदार साहब के 'पौ बारह' है। तहसीलदारी में जो मजे न उड़ाये थे, वह अब उडा रहे है।

रात के ८ बज गये थे झिनकू अपने समाजियो के साथ आ बैठा

मुंशीजी मसनद पर बैठे पेचवान पी रहे थे गाना होने लगा इतने में रानी मनोरमा की मोटर आकर द्वार पर खड़ी हो गयी मुंशीजी नंगे सिर नंगे पाँव दौड़े जरा भी ठोकर खा जाते तो उठने का नाम न लेते मनोरमा ने हाथ उठाकर कहा—दौडिए नहीं, दौडिए नहीं। मैं आप ही के पास इस वक्त एक बडी खुशखबरी सुनाने आयी हूं। बाबूजी कल यहाँ आ जायेंगे।

मुंशी—क्या लल्लू ?

मनोरमा—जी हाँ, सरकार ने उनकी मियाद घटा दी है।

इतना सुनना था कि मुंशीजी बेतहाशा दौड़े और घर में जाकर हाँफते हुए निर्मला से बोले—सुनती हो, लल्लू कल आयेंगे। मनोरमा रानी दरवाजे पर खडी है।

यह कहकर उलटे पाँव फिर आ पहुँचे।

मनोरमा—अम्माजी क्या कर रही है, उनसे मिलती चलूँ।

मनोरमा घर में दाखिल हुई। निर्मला आँखों में प्रेम की नदी भरे, सिर झुकाए खडी थी। जी चाहता था, इसके पैरों के नीचे आँखे बिछा दूँ। मेरे धन्य भाग !

एकाएक मनोरमा ने झुककर निर्मला के पैरों पर शीश झुका दिया और पुलकित कण्ठ से बोली—माताजी, धन्य भाग कि आपके दर्शन हुए। जीवन सफल हो गया।

निर्मला सारा शिष्टाचार भूल गयी। बस, खडी रोती रही। मनोरमा के शील और विनय ने शिष्टाचार को तृण की भाँति मातृ-स्नेह की तरंग में बहा दिया।

जब मोटर चली गयी, तो निर्मला ने कहा—साक्षात् देवी है।

दस बज रहे थे। मुंशीजी भोजन करने बैठे। मारे खुशी के फूले न समाते थे। मारे खुशी के खाया भी न गया। जल्दी से दो-चार कौर खाकर बाहर भागे और अपने इष्ट मित्रों से चक्रधर के स्वागत के विषय में आधी रात तक बातें करते रहे। निश्चय किया गया कि प्रातःकाल शहर में नोटिस बाँटी जाय और सेवा-समिति के सेवक स्टेशन पर बैंड बजाते हुए उनका

हुई और एक क्षण में आकर वह एक कुरसी पर बैठ गये। मनोरमा ने पूछा रियासत का बैंड तैयार है न ?

हरिसेवक—हाँ, उसे पहले ही हुक्म दिया जा चुका है।

मनोरमा—जुलूस का प्रबन्ध ठीक है न ? मैं डरती हूँ, कहीं भद्द न हो जाय।

हरिसेवक—श्रीमान् राजा साहब की राय है कि शहर वालों को जुलूस निकालने दिया जाय, हमारे सम्मिलित होने की जरूरत नहीं।

मनोरमा ने रुष्ट होकर कहा—राजा साहब से मैंने पूछ लिया है। उनकी राय वही है, जो मेरी है। अगर सन्मार्ग पर चलने में रियासत जब्त भी हो जाय, तो भी मैं उस मार्ग से विचलित न हूँगी।

दीवान साहब ने सजल नेत्रों से मनोरमा को देखकर कहा—बेटी, मैं तुम्हारे ही भले की कहता हूँ। तुम नहीं जानतीं, जमाना कितना नाजुक है।

मनोरमा उत्तेजित होकर बोली—पिताजी, इस सदुपदेश के लिए मैं आपकी बहुत अनुगृहीत हूँ, लेकिन मेरी आत्मा उसे ग्रहण नहीं करती। अभी ७ बजे हैं। ८ बजते-बजते आपको स्टेशन पहुँच जाना चाहिए। मैं ठीक वक्त पर पहुँच जाऊँगी। जाइए।

दीवान साहब के जाने के बाद मनोरमा फिर मेज पर बैठकर लिखने लगी। यह वह भाषण था, जो वह चक्रधर के स्वागत के अवसर पर देना चाहती थी। वह लिखने में इतनी तल्लीन हो गयी थी कि उसे राजा साहब के आकर बैठ जाने की उस वक्त तक खबर न हुई, जब तक उन्हें उनके फेफड़ों ने खाँसने पर मजबूर न कर दिया।

मनोरमा ने चौंककर आँखें उठायीं, तो देखा कि राजा साहब बैठे हुए उसकी ओर प्रेम-विह्वल नेत्रों से ताक रहे हैं। बोली—क्षमा कीजियेगा, मुझे आपकी आहट ही न मिली। क्या आप देर से बैठे हैं ?

राजा—नहीं तो, अभी-अभी आया हूँ। तुम लिख रही थीं, मैंने छेड़ना उचित न समझा। मैं चाहता हूँ, जुलूस इतनी धूमधाम से निकले कि कम-से-कम इस शहर के इतिहास में अमर हो जाय।

मनोरमा—यही तो मैं भी चाहती हूँ।

राजा—मैं सैनिकों के आगे फौजी वर्दी में रहना चाहता हूँ।

मनोरमा ने चिन्तित होकर कहा—आपका जाना उचित नहीं जान पड़ता। आप यहीं उनका स्वागत कीजिएगा। अपनी मर्यादा का निर्वाह

तो करना ही पड़ेगा सरकार यों भी हम लोगों पर संदेह करती है तब तो वह सत्तू बाँधकर हमारे पीछे पड़ जायगी

मनोरमा फिर लिखने लगी और यह राजा साहब को वहाँ से चले जाने का संकेत था; पर राजा साहब ज्यों-के-त्यों बैठे रहे। उनकी दृष्टि मकरन्द के प्यासे भ्रमर की भाँति मनोरमा के मुख-कमल का माधुर्य रसपान कर रही थी।

सहसा घड़ी में ९ बजे। मनोरमा कुरसी से उठ खड़ी हुई। राजा साहब भी किसी वृक्ष की छाया में विश्राम करने वाले पथिक की भाँति उठे और धीरे-धीरे द्वार की ओर चले। द्वार पर पहुँचकर वह फिर मुड़कर मनोरमा से बोले— मैं भी चलूँ, तो क्या हरज ?

मनोरमा ने करुण कोमल नेत्रों से देखकर कहा—अच्छी बात है, चलिए।

रेलवे-स्टेशन पर कहीं तिल रखने को जगह न थी। अन्दर का चबूतरा और बाहर का सहन सब आदमियों से खचाखच भरे थे। चबूतरे पर विद्यालयों के छात्र थे, रंग-बिरंग की वर्दियाँ पहने हुए, और सेवा-समितियों के सेवक, रंग-बिरंग की झण्डियाँ लिए हुए। मनोरमा नगर की कई महिलाओं के साथ सेवकों के बीच में खड़ी थी। बरामदे में राजा विशाल सिंह, उनके मुख्य कर्मचारी और शहर के रईस और नेता जमा थे। मुंशी वज्रधर इधर-उधर पैतरे बदलते और लोगों को सावधान रहने की ताकीद करते फिरते थे।

ठीक दस बजे गाड़ी दूर से धुआँ उड़ाती हुई दिखाई दी। अब तक लोग अपनी जगह पर कायदे के साथ खड़े थे; लेकिन गाड़ी के आते ही सारी व्यवस्था हवा हो गयी। गाड़ी आकर रुकी और चक्रधर उतर पड़े। मनोरमा भी अनुराग से उन्मत्त होकर चली; लेकिन तीन-चार पग चली थी कि ठिठक गयी और एक स्त्री की आड़ से चक्रधर को देखा। सेवा-समिति का मंगल-गान समाप्त हुआ, तो राजा साहब ने आगे बढ़कर नगर के नेताओं की ओर से उनका स्वागत किया। सब लोग उनसे गले मिले और यह जुलूस सजाया जाने लगा। चक्रधर स्टेशन के बाहर आये और तैयारियाँ देखीं, तो बोले—आप लोग मेरा इतना सम्मान करके मुझे लज्जित कर रहे हैं। मुझे तमाशा न बनाइये।

संयोग से मुँशीजी वहीं खड़े थे। ये बातें सुनीं, तो बिगड़कर बोले—तमाशा नहीं बनाना था तो दूसरों के लिए प्राण देने को क्यों तैयार हुए

ये तुम्ही अपनी इज्जत न करोगे तो दूसरे क्यों करने लगे आदमी कोई काम करता है तो रुपये के लिए या नाम के लिए अगर दो में एक भी हाथ न आये, तो वह काम करना ही व्यर्थ है।

यह कहकर उन्होंने चक्रधर को छाती से लगा लिया। चक्रधर का रक्तहीन मुख लज्जा से आरक्त हो गया था और कुछ आपत्ति करने का साहस न हुआ। चुपके से राजा साहब की टुकड़ी पर आ बैठे।

जुलूस नदेसर, चेतगज, दशाश्वमेध और चौक होता हुआ दोपहर होते-होते कबीर चौरे पर पहुँचा। यहाँ मुंशीजी के मकान के सामने एक बहुत बडा शामियाना तना हुआ था। निश्चय हुआ कि यही सभा हो और चक्रधर को अभिनन्दन-पत्र दिया जाय। मनोरमा स्वयं पत्र पढकर सुनाने वाली थी, लेकिन जब पढने को खडी हुई, तो उसके मुँह से एक शब्द न निकला।

मनोरमा को असमजस में देखकर राजा साहब खड़े हुए और उसे धीरे से कुर्सी पर बिठा कर बोले—सज्जनों, रानी जी के भाषण में आपको जो रस मिलता, वह मेरी बातों से कहाँ! कोयल के स्थान पर कौआ खडा हो गया है, शहनाई की जगह नृसिंहे ने ले ली है। आप लोगों को ज्ञात न होगा कि पूज्यवर बाबू चक्रधर रानी साहबा के गुरु रह चुके है, और वह उन्हे अब भी उसी भाव से देखती है। अपने गुरु का सम्मान करना शिष्य का धर्म है; किन्तु रानी साहबा का कोमल हृदय इस समय नाना प्रकार के आवेगों से इतना भरा हुआ है कि वाणी के लिए जगह ही नही रही। इसके लिए वह क्षम्य हैं। बाबू साहब ने जिस धैर्य और साहस से दीनों की रक्षा की, वह आप लोग जानते ही है। जेल में भी आपने निर्भीकता से अपने कर्त्तव्य का पालन किया। आपका मन दया और प्रेम का सागर है। जिस अवस्था में और युवक धन की उपासना करते है, आपने धर्म और जाति-प्रेम की उपासना की है। मैं भी आपका पुराना भक्त हूँ।

एक सज्जन ने टोका—आप ही ने तो उन्हे सजा दिलायी थी?

राजा—हाँ, मै इसे स्वीकार करता हूं। राज्य के मद में कुछ दिनों के लिए मै अपने को भूल गया था। कौन है, जो प्रभुता पाकर फूल न उठा हो। यह मानवीय स्वभाव है और आशा है आप लोग मुझे क्षमा करेंगे।

